# कौंकणी स्वयंशिक्षक

लेखक :

**प्रोफ़ेसर आर० के० राव, एम० ए०**

(सदस्य, विशेषज्ञ-समिति, भारतीय जनजाति भाषाएँ/बोलियाँ तथा लघु भाषाएँ —केन्द्रीय हिन्दी निदेशालय, शिक्षा मंत्रालय, भारत सरकार)

प्रकाशक :

**कोंकणी भाषा संस्थान**

**कोचीन – 682025**

*Konkani Language Institute Book Series, No 1*

**KONKANI SWAYAM SIKSHAK**
[Konkani Self Instructor]

Author : Professor R. K. RAO, M.

1st Edition, June, 1975

Printed at :
Hindi Prachar Press,
Ernakulam, Cochin - 682 016

Price : Rs. 15/-

Publishers :
Konkani Language Institute.
Karnakodam, Cochin - 682 025

**स्व० प्रोफ़ेसर चन्द्रहासन, एम० ए०**

भूतपूर्व निदेशक, केन्द्रीय हिन्दी निदेशालय,

भारत सरकार

को

**सादर समर्पित**

—राव

# आभारोक्ति

कोंकणी में व्याकरण, भाषाशास्त्र, कोष आदि से संबन्धित पुस्तकें बहुत ही कम मिलती हैं। अतः भाषा के मूल रूप को पहचानने तथा उसे व्यवस्थित करने का काम अत्यन्त दुष्कर हो गया है। इस कार्य के संपन्न होने पर ही 'स्वयं शिक्षक' की रचना सुगम हो सकती है, तो भी पर्याप्त चिन्तन के पश्चात् इस स्वयं शिक्षक की रचना की ओर मैं अग्रसर हुआ हूँ।

स्वयं शिक्षक लिखने की प्रेरणा मुझे स्व० ए० चन्द्रहासनजी से प्राप्त हुई। जिन्होंने संपर्क भाषा हिन्दी के प्रचार और प्रसार केलिये भारतीय लघु भाषाओं का विकास अनिवार्य समझा। फलस्वरूप सन् 1968 में भारतीय लघुभाषा विकास विशेषज्ञ समिति की स्थापना हुई। इस केलिये मैं उनका आभारी हूँ।

गोआ के भाषा-साहित्यकार श्री० रवीन्द्र केलेकर और डॉ० मनोहर राय सार देशाई ने पुस्तक की पाण्डु लिपि का अध्ययन कर के कई सुझाव दिये। श्री० केलेकर ने तो 'स्वागत' लिखकर अनुगृहीत भी किया। इन केलिये मैं इन सज्जनों का कृतज्ञ हूँ।

—राव

# स्वागत

बहुत ही कम विद्वानों को मालूम है कि आर्यपरिवार की आधुनिक भारतीय भाषाओं में सबसे प्रथम व्याकरण लिखा गया कोंकणी में। मुद्रणालय में मुद्रित सबसे पहली भारतीय पुस्तक भी है कोंकणी। गद्य साहित्य की निर्मिति भी प्रथम कोंकणी में ही हुई। सोलहवीं शताब्दी में संपादित जो उत्तमोत्तम कोंकणी कोश हैं, वे भी आधुनिक भारतीय भाषाओं के सबसे पुराने कोश हैं।

कोंकणी की इस प्रगतियात्रा में यदि कोई रुकावट न आती तो निश्चय ही यह भाषा आज देश की विकसित भाषाओं में गिनी जाती। किन्तु कोंकणी के भाग्य में कुछ और ही बात थी।

अन्य भारतीय भाषाओं को किसी न किसी समय अपने प्रदेशों में प्रतिष्ठा मिली है। कोंकणी को न कभी यह भाग्य मिला, न मौका। पुर्तुगालियों ने कोंकणी प्रदेश के एक हिस्से पर—गोआ पर—अपनी सत्ता जमायी। उसके पहले लगभग ढाई हज़ार वर्षों तक यहां किसी न किसी गैर-कोंकणी राजाओं की ही सत्ता चली आ रही थी। इसलिये इस प्रदेश में राजनैतिक या धार्मिक महत्व का स्थान कोंकणी के बदले हमेशा या तो कन्नड़ भाषा को मिला या मराठी को। परिणामस्वरूप इस प्रदेश के विद्वानों में कोंकणी के बजाय राज्य कर्ताओं की भाषाओं में रचनायें लिखकर प्रतिष्ठा प्राप्त करने की परंपरा चली आ रही है। भाषा विज्ञान की दृष्टि से कोंकणी एक स्वतंत्र भाषा होते हुए भी और साहित्यिक क्षमता में वह सत्ताधारियों की भाषाओं की ही बराबरी की होते हुए भी, कोंकणी भाषा कोंकणी प्रदेश के लोगों की निष्ठापूर्वक चलायी हुई महज बोलचाल की ही भाषा रही।

पुर्तुगालियों ने ही इसको सबसे पहले साहित्यिक प्रतिष्ठा प्रदान की। कोंकणी में सोलहवीं शताब्दी का कोश, व्याकरण, गद्य आदि जो कुछ साहित्य उपलब्ध है, वह पुर्तुगालियों के ही कारण निर्माण हो सका। किन्तु यह सब शुरू शुरु में हुआ। बाद में—कुछ ही वर्षों के भीतर—उनकी नीति में बहुत बड़ा परिवर्तन हुआ। उन्होंने हिन्दु-धर्म के विरुद्ध जैसे युद्ध छेडा वैसे ही कोंकणी के संपूर्ण उन्मूलन का भी एक कार्यक्रम तय्यार किया और बडे जनून के साथ चलाया। सन् १६८४ में गोआ के पुर्तुगाली व्हाइसराय कॉन्दि द आल्वोर ने एक आज्ञा प्रकाशित की कि 'तीन वर्षों के भीतर गोआ में कोंकणी का प्रचलन बन्द हो जाना चाहिये।' तीन वर्षों के बाद जब उसने देखा कि बावजूद उसकी आज्ञा के कोंकणी जीवित है, तब वह कोंकणी बोलनेवालों के घरबार, ज़मीन आदि छीनने लगा। सन् १७३१ में गोआ में इन्क्विझीशन की स्थापना हुई। उसके बाद कोंकणी बोलनेवालों को ज़िन्दा जलाने की नीति शुरू हुई। कोंकणी पर जो उस ज़माने में अत्याचार हुए हैं, उसकी कोई सीमा नहीं है। इतिहास में शायद ही किसी देशी या विदेशी भाषा पर इतने अत्याचार हुए होंगे।

कोंकणी के भाग्य में जो यह इतिहास आया उसका एक नतीजा यह हुआ कि कोंकणी भाषिक लोग पाँच सांस्कृतिक परंपराओं में विभाजित हुए। जो पुर्तुगाली प्रदेश में रहे उन्होंने पुर्तुगाली परंपरा को स्वीकार किया। जो मराठी प्रदेशों में जाकर रहे उन्होंने मराठी परंपरा अपना ली। बहुत से लोग कर्नाटक में जाकर बसे। उन्होंने कन्नड़ परंपरा ले ली। कुछ कोचीन में भी जाकर बसे। उन्हें मलयालम परंपरा को स्वीकार करना पडा।

पुर्तुगाली परंपरा में जिनकी परवरिश हुई थी उनमें से जिन लोगों को व्यवसाय के कारण पूर्व आफ्रिका जैसे प्रदेशों में जाकर रहना पडा उन्होंने अंग्रेज़ी की सांस्कृतिक परंपरा अपना ली।

महत्व की बात तो यह है कि इस प्रकार पाँच विभिन्न सांस्कृतिक परंपराओं में बंटे हुए होते हुए भी कोंकणी लोगोंने कोंकणी भाषा कभी नहीं छोड़ी। वे लिखते आये हैं अपनी अपनी अपनायी हुई सांस्कृतिक भाषाओं में किन्तु निष्ठापूर्वक और आग्रहपूर्वक आपस में कोंकणी में ही व्यवहार करते आये हैं। आपस में वे हमेशा कोंकणी ही बोलते हैं। मराठी के कवि बोरकर जब कन्नड़ कवि मंजेश्वर गोविन्द पै से मिलते थे तब दोनों का माध्यम कोंकणी ही रहता था।

पाँच अलग परंपराओं में विभाजित लोगों को आपस में जोडनेवाली कड़ी कोंकणी ही है—यहाँ तक कि हिन्दू और ख्रिस्ती नामक दो स्वायत्त संसारों में बंटे हुए लोगों को भी एकत्र लाने की शक्ति कोंकणी में है, इस बात का जब चन्द लोगों को साक्षात्कार हुआ, तब उनसे रहा नहीं गया। अपने खोये हुए व्यक्तित्व की खोज के तौर पर उन्होंने कोंकणी की पुन:स्थापना की प्रवृत्ति शुरू कर दी। करीब पचास साल हुए, यह प्रवृत्ति चली आ रही है।

कोंकणी लोगों ने संस्कृत, मराठी, कन्नड़, मल्यालम, अंग्रेज़ी और पोर्तुगीज—इन भाषाओंकी उत्तमोत्तम सेवायें की हैं। इनके अलावा लेटिन, फ्रेंच, स्पेनिश जैसी भाषाओं की भी की हैं। सन् १९५० के पहले के ढाई सौ वर्षों में केवल गोआ के दो हज़ार साहित्यिकों ने संसार की चौदह भाषाओं में लगभग दस हज़ार पुस्तकों की रचना की है। इनमें नौ भाषायें तो यूरप की हैं। कोंकणी के जिस दुर्भागी इतिहास का ज़िक्र मैं ने ऊपर किया उसी की यह एक समृद्ध विरासत है। बहुभाषा संपर्क और उपासना में जिनकी परवरिश हुई और जिन्होंने राष्ट्र की अनेक क्षेत्रों में अनन्यसाधारण सेवायें कीं वे यदि चाहें और नित्य व्यवहार में निष्ठापूर्वक चलायी हुई अपनी जन्म भाषा कोंकणी में भी साहित्य निर्मिति करें तो क्या देश का फ़ायदा नहीं होगा? कोंकणी प्राच्य विद्याविशारद डॉ॰ भांडारकर की जन्म-भाषा है। महाभारत के संपादक डॉ॰ सुखथनकर की भी जन्मभाषा है। पाली के प्रकांड पंडित धर्मानंद कोसंबीजी की जन्मभाषा है। मराठी के

कवि बोरकर, कन्नड़ के कवि मंजेश्वर गोविन्द पै, मलयालम के भाषाविज्ञ शेषगिरि प्रभु, साहित्यकार हरिशर्मा, पुर्तुगाली के कवि आदेओदात बार्रेतु और नारशीमेन्तु द मेन्दोंसा, अंग्रेज़ी के कवि आरमान्दु मिनेझिश और पत्रकार फ्रँक मोराइश—ये सब कोंकणी के ही सुपुत्र हैं। 'यथा भाषिकस्तथा भाषा' न्याय यदि सच है, तो इन साहित्य स्वामियों की जन्मभाषा उनकी 'अपनायी हुई' भाषाओं के स्तर की ही होनी चाहिये।

कोंकणी में विपुल साहित्य भले न हो, उसकी साहित्यिक शक्ति किसी भी विकसित भारतीय भाषा से कम नहीं है। जो थोड़ासा साहित्य उसमें है और जो अब ज़ोरों से निर्माण होता है उसकी भी योग्यता कम नहीं है। कोंकणी की साहित्यिक क्षमता का संदेह नहीं किया जा सकता। वह बडी ही मधुर भाषा है। डा० राम मनोहर लोहिया के शब्दों में कहूँ तो वह 'भारत की मधुरतम भाषा है।' बहुभाषा संपर्क और उपासना के कारण कोंकणी का भविष्यकाल भी बडा उज्वल है।

गोआ की स्वतंत्रता के कारण गोआ के दरवाज़े जो भारतीयों के लिये आज तक बन्द थे, अब खुले हो गये हैं। स्वतंत्रता के बाद देश के विभिन्न हिस्सों से कई लोग गोआ में आकर बसने लगे हैं।

कोंकणी के साहित्य ने भी गोआ की स्वतंत्रता के बाद कई आंतर-राष्ट्रीय पुरस्कार प्राप्त किये हैं। आचार्य काकासाहब कालेलकर, पं० जवाहरलाल नेहरू, डा० सुनीति कुमार चाटर्जी जैसे भारत के सुपुत्रों ने कोंकणी का समर्थन करना शुरूकर दिया, तब से देश के विद्वानों का भी ध्यान इस भाषा की ओर खींचा गया।

अब साहित्य अकादमी ने कोंकणी को एक 'स्वतंत्र साहित्यिक भाषा' के तौर पर मान्यता दी है।

अब गैर कोंकणी लोग कोंकणी सीखना चाहें तो वह आश्चर्य की
ात नहीं है। कई दिनों से 'कोंकणी स्वयं शिक्षक' की मांग
ली आ रही थी। मुझे बडी खुशी है कि इस मांग
ी पूर्ति बड़ी योग्यता के साथ श्री० आर० के० राव कर
हे हैं। श्री० राव कोंकणी भाषी केरलवासी हैं। मलयालम भाषा-
ाषी लोगों के बीच हिन्दी के प्रचार और प्रसार में उनके जीवन के
हत्व के वर्ष खर्च हुए हैं। अब वे उसी भाषा के माध्यम से देश
 लोगों को कोंकणी जैसी एक महत्व की लघु भाषा का परिचय
रा रहे हैं। मुझे विश्वास है, देश के लोग—खास कर के हिन्दी
ाषा-भाषी – उनकी इस सेवा की कद्र करेंगे।

श्री० राव ने जिस कोंकणी का इस स्वयं शिक्षक में परिचय करा दिया
 वह मंगळूरी और केरली शैली की कोंकणी है। याने कर्णाटक और
रल में प्रचलित कोंकणी है। गोआ की राजधानी पणजी के आसपास
ी कोंकणी बोली जाती है वह उच्चारण में (केवल उच्चारण में) इस
 कुछ भिन्न है। किन्तु कोंकणी की खूबी यह है कि उसकी जो
ाँच या छः शैलियां हैं, उनमें से किसी एक का अच्छा परिचय होने
र बाकी की अपने आप समझ में आने लगती हैं।

जो हो; इस 'स्वयं शिक्षक' को लिखकर श्री० राव ने कोंकणी के
ाथ साथ देश की भी उत्तम सेवा की है। इस बहुभाषी देश में
ो कोई भिन्न-भिन्न भाषाओं का एक दूसरे से परिचय करा देता है,
ह बहुत बडा सांस्कृतिक कार्य करता है और श्री० राव ने यह कार्य
डी योग्यता के साथ किया है। एक भारत भक्त कोंकणी भाषा-भाषी
 नाते मैं उनके इस कार्य के प्रति बडी कृतज्ञता से देखता हूँ।
ाशा करता हूँ कि जो इस पुस्तक से लाभ उठाकर कोंकणी सीखेंगे
 भी श्री० राव के प्रति बडी कृतज्ञता से देखेंगे।

म्हादोळ, गोआ
७५ (अक्षय तृतीया)

रवीन्द्र केळेकर

# अनुक्रमणिका

# कोंकणी भाषा

कोंकणी भारतीय आर्य परिवार की भाषा है जो सह्याद्रि प्रदेश पर उत्तर में रत्नगिरि से लेकर दक्षिण में तिरुवनन्तपुरम तक बोली जाती है। गोवा की तो यह "आवय भास" (मातृ-भाषा) है। गोवा सरकार ने इसे लोक-सम्पर्क की भाषा भी माना है। आबादी की हैसियत से करीब पैंतीस लाख लोग यह भाषा बोलते हैं।

स्थान भेद के कारण कोंकणी की खास कर चार बोलियाँ पाई जाती हैं जो निम्न प्रकार हैं:—

i) महाराष्ट्र राज्य के रत्नगिरि–सावन्तवाडी प्रदेशों के लोगों की बोली।

ii) गोवा के हिन्दुओं की बोली।

iii) गोवा और कारवार–मंगलूर प्रदेश के ईसाइयों की बोली।

iv) कारवार–मंगलूर वा केरल (कोचीन) के सारस्वतों की बोली।

रत्नगिरि–सावन्तवाडी की बोली आधुनिक मराठी से प्रभावित और उस भाषा के सम्पर्क में आकर उससे बहुत ही मिल जुल गयी है। मराठी जनता यदि इस बोली को मराठी की एक बोली समझें तो इसमें कोई आश्चर्य नहीं।

गोवा के हिन्दुओं की बोली रत्नगिरि–सावन्तवाडी के लोगों की बोली से भिन्न है। मराठी से कम प्रभावित होने के कारण,

इस बोली में कोंकणी के मूल शब्द व उच्चारण साधारणत: पाये जाते हैं। कोंकणी का खास साहित्य भी आज तक इस बोली में पनप आया है।

* गोवा व कारवार–मंगलूर के ईसाइयों की बोली गोवा के हिन्दुओं की बोली के समान है; परन्तु इस बोली में पुर्तगाली भाषा के शब्द प्राय: पाये जाते हैं और ध्वनि उच्चावचन भी पुर्तगाली भाषा से प्रभावित हुआ है।

कारवार–मंगलूर व केरल के सारस्वतों की बोली कन्नड व मलयालम भाषाओं से काफ़ी प्रभावित हैं। इसलिए इस बोली में इन दोनों भाषाओं के शब्द, ध्वनि व उच्चारण काफ़ी मात्रा में पाये जाते हैं।

भाषा साहित्य की दृष्टि से कोंकणी की भिन्न भिन्न बोलियों में भेद पाना सहज है। परन्तु दक्षिण में मंगलूर–कोचीन कोंकणी बोलनेवाले मध्य की गोवा–कारवार कोंकणी या उत्तर की सावन्तवाडी कोंकणी समझने में कोई कठिनाई महसूस नहीं करते।

भारतीय आर्य परिवार की भाषायें ब्राह्मी से निकली हुई किसी न किसी लिपि में लिखी जाती हैं जो बहुत: नागरी है। कोंकणी भाषा की स्थिति तो अब तक इस से भिन्न रही है। एक प्रमाणिक लिपि के अभाव के कारण कोंकणी की ये प्रमुख बोलियाँ प्रादेशिक भाषाओं की लिपियों में अब तक लिखी जाती रहीं; जैसे कि गोवा के हिन्दुओं की कोंकणी नागरी, ईसाइयों की कोंकणी रोमन, कारवारी-मंगलूरी कोंकणी कन्नड व केरल (कोचीन) कोंकणी मलयालम लिपि में। इस भाषा में एक शब्द के भिन्न भिन्न ध्वनि-समूह पाना इसी के कारण है।

भारत की स्वतन्त्रता प्राप्ति के बाद भारत सरकार भारतीय षाओं के विकास की ओर विशेष ध्यान दे रही है। सरकार के क्षा-विभाग की ओर से कोंकणी के विकास पर भी ध्यान दिया रहा है। सरकार ने देवनागरी लिपि को कोंकणी की सर्वमान्य पि भी मान ली है।

अब इस लिपि के द्वारा प्रामाणिक कोंकणी का प्रचार होगा— समें कोई सन्देह नहीं।

इस 'स्वयं शिक्षक' का उद्देश्य कोंकणी से अपरिचित भाषा- मियों को कोंकणी भाषा का सामान्य ज्ञान प्रदान करना है। ठकगण जितनी सुविधा से इस भाषा में ज्ञान प्राप्त करें, उसीमें तक की सफलता है। इस दृष्टिकोण से पाठकों से किसी भी झाव का स्वागत होगा।

—लेखक

# कौंकणी वर्णमाला

## स्वर

अ अ॑ आ इ ई उ ऊ ऋ

ए ऐ ओ औ अं अः

## व्यंजन

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| क | ख | ग | घ | ङ |
| च | छ | ज | झ | ञ |
| ट | ठ | ड | ढ | ण |
| त | थ | द | ध | न |
| प | फ | ब | भ | म |
| य | र | ल | व | ळ |
| श | ष | स | ह | |

## ii) उच्चारण की विशेषतायें

कोंकणी वर्णमाला के अक्षरों का उच्चारण नागरी वर्णमाला अक्षरों के समान होता है । तो भी ऐसी कुछ ध्वनियाँ हैं ो नागरी में नहीं हैं। कोंकणी सीखनेवालों को इन ध्वनियों पर ान देने की ज़रूरत है। इनका शुद्ध उच्चारण किसी कोंकणी ाननेवाले से ठीक ठीक सीखा जा सकता है। तो भी स्वप्रयत्न से ीखनेवालों केलिये कुछ सूचनायें यहाँ दी जाती हैं ।

1. कोंकणी ह्रस्व 'अ' का उच्चारण 'संवृत' है । इस ' का दीर्घ उच्चारण कोंकणी की अपनी विशेषता है । यह च्चारण दीर्घ 'आ' के उच्चारण से भिन्न है। यह 'संवृत दीर्घ' हता है। जैसे अंग्रेज़ी 'her' (हर) शब्द के 'e' का उच्चारण ाता है। जहाँ यह उच्चारण आता है वहाँ सुविधा केलिये अक्षर ऊपर '1' चिह्न देकर उसकी सूचना दी जायगी।

दा :- मणु —
चणो —
स —
नज —

मूल शब्दों के उपान्त्य 'अ' भी संवृत दीर्घ होता है ।

चड — व्हड

शेष सूचना :- कुछ बोलियों में इसका उच्चारण दीर्घ 'ओ' के समान हो जाता है। जैसे :- मोणु, चोणो

2. हिन्दी में 'ए' और 'ओ' का दीर्घ उच्चारण ही है। किन कोंकणी में इनका ह्रस्व उच्चारण भी रहता है। जब इन

स्वरों के बाद शब्द में संयुक्त अक्षर आता है तब इनका उच्चारण ह्रस्व हो जाता है।

जैसे :- गेल्लो — गेलो — गया
एत्ता — एता — आता है

3. स्वरों की अनुनासिकता इस भाषा की एक प्रमुख विशेषता है।

4. साधारण 'ल' के अलावा मराठी और अन्य दक्षिणी भाषाओं में एक और 'ल' का प्रयोग होता है। इसके लिये मराठी में 'ळ' चिह्न का प्रयोग होता है। कोंकणी में भी यह वर्तमान है।

जैसे :- काळो — काला
फळ — फल
कळता — मालूम
बाळ — बालक

**उच्चारण के नियम :**

1. अकारान्त शब्द के अन्त्य 'अ' का प्राय: उच्चारण नहीं होता, जैसे हिन्दी में।

उदा :- 'घर' का उच्चारण 'घर्' के समान होता है

सूचना :- लेकिन कोचीन कोंकणी में इस अन्त्य 'अ' का उच्चारण संवृत 'अ' के समान होता है।

2. तीन वर्णों के शब्दों में, अगर वे अकारान्त न हो, तो बीच के वर्ण के 'अ' का उच्चारण नहीं होता।

उदा :- दिवली — दिव्ली — दीपक
बावली — बाव्ली — गुडिया
मानगें — मान्गें — मगर (crocodile)

लेकिन निम्न-लिखित शब्द अपवाद है :-

दुदळि - इस शब्द में 'द' के 'अ' का उच्चारण संवृत दीर्घ होता है। जैसे :- दुदळि

3. तीनवर्णों के अकारान्त शब्दों के उपान्त्य वर्ण के 'अ' का उच्चारण होता है।

उदा :- माजर — बिल्ली
काप‍ड — कपडा

4. चार वर्णों के शब्दों में दूसरे अक्षर के 'अ' का उच्चारण नहीं होता।

उदा :- मणकट — मण्कट — कलई
समजता — सम्जता — समझता
पिकतलो — पिक्तलो — पकेगा
अंगवालें — अंग्वालें — कपडा

लेकिन निम्न लिखित शब्द इस नियम के अपवाद हैं।

धुंवरता — धुंवर्ता — धुंवा आता है
विसरता — विसर्ता — भूलता है

5. पांच अक्षरों के शब्द में दूसरे अक्षर में 'अ' हो तो उसका उच्चारण नहीं होता। तीसरे अक्षरमें 'अ' हो तो उसका उच्चारण होता है। शब्द 'अ' कारान्त हो तो उपान्त्य अक्षर के 'अ' का उच्चारण होता है। लेकिन, अगर शब्द आ, ई, ऊ, ए, या ओकारान्त हो तो उपान्त्य अक्षर के 'अ' स्वर का उच्चारण नहीं होता।

उदा:— लकलकप — लक्लकप — हिलना, चमकना
लिकलिकता — लिक्लिकता — चमकता है

## iii अभ्यास

घर; तण; फळ; मन; ताक; ताका; माका; नाका; कीरु; मोरु; हांगा; थांगा; हस्ती; फूल; फूलां; गायि; दूद; लाडू; केळि, आवै; आवयि; आपै; आपयि; शिकैता; सिकैता; घोडो; गोरो; काळो; चेडो; चेलो; चेडूं; आँबो; भैणी; भयणि, भावु; सांजे; अन्न; अनवास; अपुरबाइ; इंगाळो

बरप, मळब, सकल, मानगें, कळता, कळना, पातळि, साळरि, सरपु, सरोपु, उलौप, उलवप, रडौप, रडवप, हसौप, हसवप, वाचवप, वाचौप, कौरव, बायल, कायलि, पावसु, कळसो, कोळसो, सकाळीं, दैत्याक, केळयांचो, घराच्या, तागेल्या, माथ्याक, फक्कत ।

घणघण, मणकट, घपघपु, आसवेल, उल्लौंचाक, बरौंचाक, आमगेलो, तागेलो, तांगेलो, भुरग्याक, म्हणटात,

घडघडप, बडबडप, लकलकप, नज, तं, णव्व, स, पणसु, जाणं, नेणं, व्हयि, न्हयि,

---

# पाठ 1

## आज्ञार्थ

| | | | |
|---|---|---|---|
| उल्लौंक | – बोलना | सांगुंक | – कहना |
| वुंक | – आना | वचुंक | – जाना |
| ाडुंक | – लाना | व्हरुंक | – ले जाना |
| ैसुंक | – बैठना | उठुंक | – उठना |
| रुंक | – करना | धुउंक | – धोना |
| ीउंक | – पीना | खाउंक | – खाना |
| ाजि | – आज | परतून | – वापस |
| ालि | – कल (yesterday) | फायि, फाल्या | – कल (to-morrow) |
| रां | – परसों (day after to-morrow) | पयरि | – परसों (day before yesterday) |
| ायर | – बाहर | भित्तरि | – अन्दर |
| ोळू, ल्होवू, सन्त | – आहिस्ते | घारारि | – जल्दी |
| हडान | – ज़ोर से | नाका (एकवचन), नाकात (बहुवचन) | – मत, न |
| ांगा | – यहाँ | थयं, थांगा | – वहाँ |
| ाम | – काम | पुस्तक, बूकु | – पुस्तक |
| उदाक | – पानी | आनी | – और |
| ू (एक वचन) | – तू, तुम | तुमी | – आप |
| ो (पु.), ी (स्त्री.), ं (नपुं.) | – यह | हे (पु.), ह्यो (स्त्री.), हीं (नपुं.) | – ये |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| तो ( पु. ) | वह | ते ( पु. ) | वे |
| ती (स्त्री.) | | त्यो (स्त्री.) | |
| तें ( नपुं. ) | | तीं (नपुं. ) | |

**क्रिया का साधारण रूप**

धातु के साथ 'उंक' 'चाक' या 'पाक' जोड कर कोंकणी में क्रियाओं का साधारण रूप बनाया जाता है। जैसे :—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| उल्लै | + | उंक | = | उल्लौंक | बोलना |
| उल्लै | + | चाक | = | उल्लैचाक | |
| उलै | + | पाक | = | उल्लैपाक | |
| हाड | + | उंक | = | हाडुंक | लाना |
| हाड | + | चाक | = | हाडचाक | |
| हाड | + | पाक | = | हाडपाक | |
| कर | + | उंक | = | करुंक | करना |
| कर | + | चाक | = | करचाक | |
| कर | + | पाक | = | करपाक | |

उल्लै, हाड, कर — ये क्रिया के धातु रूप हैं।

**आज्ञार्थ**

एकवचन में आज्ञार्थ को प्रकट करने केलिये कोंकणी में क्रिया का धातुरूप ही प्रयुक्त होता है। लेकिन अगर धातु अकारन्त सकर्मक हो तो 'इ' जोड दिया जाता है।

---

सूचना: कोंकणी में इकारान्त का 'इ' कार इतना ह्रस्व होता है, कि उसका उच्चारण नहीं के बराबर होता है। इसलिये ये शब्द 'इ' कार छोड कर भी लिखे जाते हैं—जैसे आज, काल, धारार भित्तर।

जैसे :— उल्लै — बोलो बैस — बैठो

हाडि — लाओ करि — करो

• लेकिन निम्नलिखित क्रियाएँ अपवाद हैं ।

यो — आओ व्हर — ले जाओ

उट्टा — उठो सांग — कहो

बहुवचन में आज्ञार्थ को सूचित करने केलिये धातु के साथ 'आ', 'आत' या 'आति' जोड दिया जाता है, जो आ, ई, ऊ, ए और ऐ कारान्त धातुओं के साथ जोड देने से क्रम से 'या', 'यात' 'या' 'याति' हो जाता है ।

जैसे :— बैसा, बैसात, बैसाति* — बैठिये

करा, करात, कराति — कीजिये

खाया, खायात, खायाति — खाइये

पीया, पीयात, पीयाति — पीजिये

घूया, घूयात, घूयाति — घोइये

येया, येयात, येयाति — आइये

उल्लैया, उल्लैयात, उल्लैयाति — बोलिये

आज्ञार्थ में निषेध लाने केलिये धातु के साथ 'उं' लगाकर एकवचन में 'नाका' और बहुवचन में 'नाकात' का प्रयोग किया जाता है ।

जैसे :— करुंनाका — मत करो करुंनाकात — मत कीजिये

उल्लौंनाका — मत बोलो उल्लौंनाकात — मत बोलिये

पीउंनाका — मत पीओ पीउंनाकात — मत पीजिये

---

* कोचीन कोंकणी में यह प्रत्यय 'आयि' (आय) हो जाता है ।
जैसे :—'बैसायि', 'करायि', 'खायायि' आदि ।

## वाक्य

| | |
|---|---|
| आजि थांगा वच. | आज वहाँ जाओ। |
| परां हांगा यो. | परसों यहाँ आओ। |
| हें पुस्तक व्हर. | यह पुस्तक ले जाओ। |
| तें काम करुंनाका. | वह काम मत करो। |
| हें काम करि. (कर) | यह काम करो। |
| भायर बैस. (बयस) | बाहर बैठो। |
| भित्तरि यो. | अन्दर आओ। |
| हें काम धरारि करि. | यह काम जल्दी करो। |
| ल्हवू उल्लै. | आहिस्ते बोलो। |
| तें उदाक हांगा हाडुंनाका. | वह पानी यहाँ मत लाओ। |
| थांगा बैसात. | वहाँ बैठिये। |
| फायि परतून येयात. | कल वापस आइये। |
| हें उदाक पीउंनाकात. | यह पानी न पीजिये। |
| यो आनी बैस. | आओ और बैठो। |
| वच आनी तो बूकु हांगा हाडि. | जाओ और वह किताब यहाँ लाओ। |

कोंकणी में अनुवाद क्रिजिये :—

कल आओ। आज मत जाइये। परसों जाइये। जल्दी वापस आइये। यह काम आहिस्ते करो। जल्दी मत बोलो। आज पानी मत लाओ। अन्दर आओ और बैठो। बाहर मत बैठो। वह पुस्तक यहाँ लाइये। यह काम आहिस्ते मत कीजिये।

ल्दी उठो। यह पुस्तक वहाँ ले जाओ और वह पुस्तक यहाँ
ाओ। वह पानी न पीजिये। यह पानी पीजिये।

---

## पाठ 2

### वर्तमानकाल

| | | | |
|---|---|---|---|
| ांव | मैं | आमी | हम |
| ू | तू, तुम | तुमी | आप |
| ो, ती, तें | वह | ते, त्यो, तीं | वे |
| ेवुंक, काडुंक | लेना | चलुंक | चलना |
| बरौंक | लिखना | वाचुंक | पढना |
| शिकुंक | सीखना | जावुंक, आसुंक | होना |
| ीसु (दीस) | दिन | राति (रात) | रात |
| सकाळ | सुबह | सांज | शाम |
| सकाळिं | सुबह को | सांजे | शाम को |
| फान्त्यारि | सुबह, सबेरे | दनपार | दोपहर |
| आतां | अब | तेन्ना, तेदना | तब |
| केन्ना, केद्दाणा | कब | पण | लेकिन |
| कि, अथवा | या | खंय[1], खन्थंय[1] | कहाँ |
| कितें; इतें | क्या | कोण | कौन |
| न | कलम | तींत | स्याही |
| ागत | कागज़ | चीटि | चिट्ठी |

| | | | |
|---|---|---|---|
| चेल्लो, चेडो | - लडका | चेल्ली, चेडुं | - लडकी |
| दूद | - दूध | मनीषु | - मनुष्य |

**वर्तमानकाल**

क्रिया के धातु के साथ एकवचन में 'ता' और बहुवचन में 'तात' जोड कर कोंकणी में वर्तमानकाल रूप बनाया जाता है। उत्तमपुरुष एकवचन में 'तां' जोड दिया जाता है। लिंग के कारण क्रिया का रूपान्तर नहीं होता।

कोचीन कोंकणी में 'तात' के स्थान पर 'ताय' पाया जाता है। जैसे :—

उल्लैतात — उल्लैताय

1. उल्लौंक — बोलना

| एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| उ० हांव उल्लैतां | - मैं बोलता हूँ | आमी उल्लैतात | - हम बोलते हैं |
| म० तूं उल्लैता | - तू बोलता है / तुम बोलते हो | तुमी उल्लैतात | - आप बोलते हैं |
| अ० तो / ती / तें उल्लैता | वह बोलता है / वह बोलती है / वह बोलता है | ते / त्यो / तीं उल्लैतात | वे बोलते हैं / वे बोलती हैं / वे बोलते हैं |

2. वचुंक — जाना

| एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| उ० हांव वतां | - मैं जाता हूँ | आमी वतात | - हम जाते हैं |
| म० तूं वता | - तू जाता हैं / तुम जाते हो | तुमी वतात | - आप जाते हैं |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| तो | वता | वह जाता है | ते | वतात | वे जाते हैं |
| ।० ती | | वह जाती है | त्यो | | वे जाती हैं |
| तें | | वह जाता है | तीं | | वे जाते हैं |

अगर धातु 'ई' या 'ऊ' कारान्त हो तो उसको ह्रस्व कर के ा प्रत्यय जोडे जाते हैं जैसे :— पो—पिता; घू — घुता

वर्तमान काल में निषेधार्थ सूचित करने के लिये प्रत्यय 'ता' ь स्थान पर 'ना' का प्रयोग होता है। जैसे :—

| एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| ांव उल्लैनां | - मैं नहीं बोलता | आमी उल्लैनात | - हम नहीं बोलते |
| ू उल्लैना | तू नहीं बोलता / तुम नहीं बोलते | तुमी उल्लैनात | - आप नहीं बोलते |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| तो | उल्लैना | बह नहीं बोलता | ते | उल्लैनात | वे नहीं बोलते |
| ती | | वह नहीं बोलती | त्यो | | वे नहीं बोलती |
| तें | | वह नहीं बोलता | तीं | | वे नहीं बोलते |

लेकिन 'वच' धातु के निषेधार्थ रूप क्रम से 'बचनां'. 'वचना', ौर 'वचनात' हैं। और 'जा' धातु के निषेधार्थ रूप क्रम से जायनां', 'जायना', और 'जायनात' हैं।

## आसुंक — होना

| एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| ०० हांव आसा | - मैं हूँ | आमी आसात | - हम हैं |
| ०० तूं आसा | - तू है, तुम हो | तुमी आसात | - आप हैं |
| ०० तो, ती, तें आसा | - वह है | ते, त्यो, तीं आसात | - वे हैं |

इस क्रिया का निषेधार्थ रूप निषेध सूचक शब्द 'ना' ही है ो बहुवचन में 'नात' हो जाता है। जैसे :—

| एकवचन | बहुवचन |
| --- | --- |
| उ० हांव नां - मैं नहीं (हूँ) | आमी नात - हम नहीं (हैं) |
| म० तूं ना { तू नहीं (है)<br>तुम नहीं (हो) } | तुमी नात - आप नहीं (हैं) |
| अ० तो / ती / तें } ना - वह नहीं (है) | ते / त्यो / तीं } नात - वे नहीं (हैं) |

## वाक्य

| | |
| --- | --- |
| तूं कितें करता ? | तुम क्या करते हो ? |
| हांव पुस्तक वाचतां. | मैं किताब पढता हूँ । |
| तो खंयंय आसा. | वह कहाँ है ? |
| तू आजि थांगा वता कि ना ? | तुम आज वहाँ जाते हो कि नहीं |
| गोपाळु उदक पिता. | गोपाल पानी पीता है । |
| ते उदक पिनात. | वे पानी नहीं पीते । |
| शारदा खंय आसा ? | शारदा कहाँ है ? |
| ती हांगा आसा. | वह यहाँ है । |
| तो पेन घेता. | वह कलम लेता है । |
| त्यो पुस्तक व्हरतात. | वे पुस्तक ले जाती हैं । |
| सीता चीटि बरेयता. | सीता चिट्टी लिखती है । |
| त्यो आजि हांगा येनात. | वे आज यहाँ नहीं आतीं । |
| तुमी कितें खातात ? | आप क्या खाते हैं ? |
| ती कोंकणी शिकता. | वह कोंकणी सीखती है । |
| आमी बिस्कुत खातात. | हम बिस्कट खाते हैं । |
| चेली इतें करता ? | लडकी क्या करती है ? |

कोंकणी में अनुवाद कीजिये :—

तुम क्या करते हो? मैं किताब पढता हूँ। हम चिट्ठी लिखते हैं। वे कोंकणी सीखती हैं। वह काम नहीं करती। लडका दूध पीता है। लडकी पानी नहीं पीती। वह चाय पीती है। तुम अब कहाँ जाते हो? वे क्या लाते हैं? वे क्या करती हैं? तुम क्या बोलते हो? हम रोटी खाती हैं और चाय पीती हैं। तुम चाय पीओ और रोटी खाओ। आप यह पाठ न सीखिये। हम किताब पढते हैं, लेकिन वे नहीं पढते।

---

## पाठ 3

### वाक्य-रचना

| | | | |
|---|---|---|---|
| तं[1] | - हूँ, हो, है, हैं | दवरुंक | - रखना |
| म्हय[1], होय | - हाँ | न्हंय, ना | - नहीं |
| कांय | - कुछ | कांय ना | - कुछ नहीं |
| दादलो | - पुरुष, आदमी | बायल | - स्त्री, औरत |
| जिनस | - चीज़ | दामु, दुड्डु | - रुपया, पैसा |
| खाण | - खाना (संज्ञा) | जेवण | - भोजन |
| मेज | - मेज़ | कदेल | - कुरसी |
| बांकु | - बेंच | आरमालि | - अलमारी |

**वाक्य-रचना**

कोंकणी की वाक्य-रचना दूसरी भारतीय भाषावों की वाक्य-रचना के समान है। कोंकणी में अपूर्ण अकर्मक क्रिया 'तं'[1] (है) का प्रयोग नहीं होता।

जैसे :— तें उद्रक (तं). – वह पानी है ।

ती बायल (तं). – वह औरत है ।

लेकिन अस्तित्व बोधक "है" के स्थान पर कोंकणी में 'आसा' का प्रयोग होता है ।

जैसे :— उदक थांगा आसा. – पानी वहाँ है ।

चेलो खंयंय आसा ? – लडका कहाँ है ?

आमी हांगा आसात. – हम यहाँ हैं ।

**निषेधार्थ 'न्हंय' और 'ना' का प्रयोग**

क्रिया के निषेधार्थ में 'ना' और वस्तु या व्यक्ति के निषेधार्थ में 'न्हंय' का प्रयोग होता है ।

जैसे :— रामु हांगा ना – राम यहाँ नहीं है ।

तो रामु न्हंय – वह राम नहीं है ।

**प्रश्नार्थक वाक्य**

जिस वाक्य में प्रश्नवाचक शब्द नहीं है, उसमें वाक्य के अन्त में 'वे'* जोड कर प्रश्नार्थ सूचित किया जाता है । जैसे:—

| | |
|---|---|
| रामु हांगा येतावे ? | क्या, राम यहाँ आता है ? |
| तो रामु वे ? (तो रामु?) | क्या, वह राम है ? |
| तूं हें काम करतावे कि ना ? | क्या, तुम यह काम करते हो कि नहीं ? |
| तूं वतावे ? (तूं वता? ) | क्या तुम जाते हो ? |

---

*गोवा की कोंकणी में यह रूप नहीं मिलता । शायद यह कोंकणी पर कन्नडी भाषा की वाक्य-रचना का प्रभाव होगा ।

## वाक्य

| | |
|---|---|
| हें कितें ? | यह क्या है । |
| हें एक मेज. | यह एक मेज़ है । |
| मेज खंय आसा ? | मेज़ कहाँ है । |
| मेज हांगा ना. | मेज़ यहाँ नहीं है । |
| मेज थांगा आसा. | मेज़ वहाँ है । |
| तूं कोण ? | तुम कौन हो । |
| हांव एक दादलो. | मैं एक आदमी हूँ । |
| ती बायल खंय वता ? | वह औरत कहाँ जाती है ? |
| ती भायर वता. | बह बाहर जाती है । |
| हें कदेल थांगा व्हर आनी तें मेज्ज हांगा हाडि. | यह कुरसी वहाँ ले जाओ और वह मेज़ यहाँ लाओ । |
| आतां दीसु कि राति ? | क्या, अब दिन है या रात ? |
| तूं हें काम करता वे ? | क्या, तुम यह काम करते हो ? |
| ना, आजि हांव हें काम करना. | नहीं, आज मैं यह काम नहीं करता । |
| तो बूकुवे ? | क्या, वह किताब है ? |
| न्हंय, तो बूकु न्हंय. | नहीं, वह किताब नहीं । |
| व्हय, तो बूकु (तं) | हाँ, वह किताब है । |

कोंकणी में अनुवाद किजिये :—

वह क्या है ? वह कलम है । वह कौन है । वह आदमी है । वह औरत है । औरत कहाँ है ? औरत अन्दर है । वह अन्दर नहीं है । क्या वह कलम है ? नहीं वह पेन्सिल है ।

कागज़ और कलम यहाँ लाओ और एक खत लिखो। तुम कौन हो? मैं लडकी हूँ। लडकी कहाँ है? वह यहाँ नहीं हैं। वह किताब नहीं पढती। वह चिट्‌ठी पढती है। क्या आप कोंकणी सीखते हैं? हाँ, हम कोंकणी सीखते हैं। कागज लो और एक खत लिखो।

---

## पाठ 4

### भविष्यत काल और उस के भेद

| | | | |
|---|---|---|---|
| राबुंक | - रहना, खडा होना, ठहरना | पावुंक | - पहुँचना |
| पेटोंक, धाडुंक | - भेजना | निदेवुंक | - सोना |
| लावुंक | - खिलाना | जेवुंक | -भोजन करना |
| वाट | - रास्ता | स्थायु | - जगह |
| खब्बर | - खबर | दिसानदीसु | - हर रोज़ |
| सगट | - सब | सगळो | - सारा |
| बुधवन्तु | - समझदार | पिश्शो | - बे-समझ |
| फकत | - सिर्फ़ | तुरन्त | - एक दम |
| वूणे, ऊणे | - कम | चड | - ज्यादा |
| कांय एक | - जो कुछ | आनी कांय | - और कुछ |
| सगटंय | - सब कोई | सग | - सब कुछ |

**भविष्यत काल**

कोंकणी में भविष्यत काल के दो रूप हैं – निश्चित भविष्यत काल और अनिश्चित भविष्यत काल। इन दोनों के प्रयोग में वही फरक है जो अंग्रेजी के 'shall' और 'will' के प्रयोग में है।

### ...श्चित भविष्यत काल

धातु के साथ 'त' प्रत्यय जोडकर क्रिया का वर्तमान कालिक ...दन्त बनाया जाता है। इस कृदन्त के साथ उत्तम पुरुष पुल्लिग ...क वचन में 'लों', बहुवचन में 'ले', मध्यम पुरुष एवं अन्य पुरुष ...कवचन में 'लो' और बहुवचन में 'ले' जोडकर कोंकणी में निश्चित ...विष्यत काल रूप बनाया जाता है। उत्तम पुरुष स्त्रीलिंग ...कवचन में 'लीं', बहुवचन में 'ल्यो' और मध्यम पुरुष और अन्य ...रुष एकवचन में 'लीं' और बहुवचन में 'ल्यो'; और नपुंसकलिंग ...नों पुरुष, एकवचन में 'लें' और बहुवचन में 'लीं' जोड दिया ...ाता है।

पुल्लिग

एकवचन — 'ली' बहुवचन — 'ले'

उत्तम पुरुष एकवचन — 'लों'

स्त्रीलिंग

एकवचन — 'लो' बहुवचन — 'ल्यो'

उत्तमपुरुष एकवचन — 'लीं'

नपुंसकलिंग

एकवचन — 'लें' बहुवचन — 'लीं'

पुल्लिग

करुंक — करना

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| हांव करतलों - मैं करूँगा | अमी करतले - हम करेंगे |
| तूं करतलो - { तू करेगा / तुम करोगे } | तुमी करतले - आप करेंगे |
| तो करतलो - वह करेगा | ते करतले - वे करेंगे |

## स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| उ० हांव करतलीं - मैं करूँगी | अमी करतल्यो - हम करेंगी |
| म० तू करतली - { तू करेगी<br>तुम करोगी | तुमी करतल्यो - आप करेंगी |
| अ० ती करतली - वह करेगी | त्यो करतल्यो - वे करेंगी |

## नपुंसकलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| उ० हांव करतलें - मैं करूँगा | आमी करतलीं - हम करेंगे |
| म० तू करतलें - { तू करेगा<br>तुम करोगे | तुमी करतलीं - आप करेंगे |
| अ० तें करतलें - वह करेगा | तीं करतलीं - वे करेंगे |

'लों', 'लीं', 'लें' के स्थान पर 'नों', 'नीं', 'नें' प्रत्यय भी लगाये जाते हैं। जैसे :—

| | | |
|---|---|---|
| करतनों | — | करूँगा |
| करतनीं | — | करूँगी |
| करतनें | — | करूँगा (नपुं.) |
| करतनीं | — | करेंगे (नपुं.) |

**अनिश्चित भविष्यत काल**

धातु के साथ उत्तम पुरुष एकवचन में 'ईन', बहुवचन में 'ऊं' मध्यमपुरुष एकवचन में 'शी', बहुवचन में 'शात' और अन्य पुरुष एकवचन में 'ईत' और बहुवचन में 'तीत' प्रत्यय लगाकर कोंकणी में अनिश्चित भविष्यत काल बनाया जाता है। क्रिया के रूप में लिंग भेद नहीं होता।

| एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| ० हांव | - 'ईन' | आमी | - 'ऊं' |
| ० तूं | - 'शी' | तुमी | - 'शात' |
| ० तो, ती, तें | - ईत | ते, त्यो, तीं | - 'तीत' |

1. करुंक — करना

| एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| ० हांव करीन | - मैं करूँगा | आमी करूँ | - हम करेंगे |
| ० तूं करशी | तू करेगा<br>तुम करोगे | तुमी करशात | - आप करेंगे |
| ० तो / ती / तें करीत | वह करेगा<br>वह करेगी<br>वह करेगा | ते / त्यो / तीं करतीत | वे करेंगे<br>वे करेंगी<br>वे करेंगे |

2. वचुंक – जाना

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| ० वचन | वचूं |
| ० वशी | वशात |
| ० वचत | वतीत |

3. उल्लौंक – बोलना

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| ० उल्लैन | उल्लोवूं |
| ० उल्लैशी | उल्लैशात |
| ० उल्लैत | उल्लैतीत |

4. धूवुंक — धोना

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उ० | धूयन, धूवीन | धूशात |
| म० | धूशी | धूशात |
| अ० | धूयत | धूतीत |

5. लावुक — खिलाना

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उ० | लायन | लावूं |
| म० | लायशी | लायशात |
| अ० | लायत | लायतीत |

6. आसुंक — होना

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उ० | आसन | आसूं |
| म० | आश्शी | आश्शात |
| अ० | आसत | आसतीत |

7. जावुंक — होना

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उ० | जायन | जावूं |
| म० | जाशी | जाशात |
| अ० | जायत | जातीत |

8. दीवुंक — देना

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उ० | दीन, दीयीन | दीवूं |
| म० | दीशी | दीशात |
| अ० | दीत, दीयन | दीतीत |

9. घेवुंक — लेना

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| उ० | घेन, घेयीन | घेवूं |
| म० | घेशी | घेशात |
| अ० | घेत, घेयीत | घेतीत |

**निषेधार्थ रूप**

दोनों प्रकार के भविष्यत कालों का निषेधार्थ रूप एक ही समान बनता है। धातु के साथ 'ना' जोडकर यह रूप बनाया जाता है; लेकिन 'ना' जोड देने के पहले, धातु आकारान्त हो तो 'ची' और धातु आकारान्त न हो तो 'वंची' जोड दिया जाता है। क्रिया का यह निषेधार्थ रूप हमेशा अन्य पुरुष एकवचन में रहता है।

उदा :— करचीना — न करेगा
हाडचीना — न लायेगा
जावंचीना — न होगा
दिवंचीना — न देगा
धुवंचीना — न धोयेगा
घेवंचीना — न लेगा
येवंचीना — न आयेगा
उल्लौंचीना — न बोलेगा

जिस निषेधार्थ रूप में 'वंचीना' रहता हैं, उस में से 'ची' छोडकर बाकी का प्रयोग करके भी यह निषेधार्थ रूप बनाया जा सकता है। जैसे :—

जावंना, दिवंना, धुवंना, घेवंना
उल्लौंना, लावंना, येवंना

इस क्रिया के कर्ता के साथ हमेशा एकवचन में 'न' और बहुवचन में 'नी' प्रत्यय जोड दिये जाते हैं। जैसे :—

रामान आजि थांगा वचीना – राम आज वहां नहीं जायगा।

| | |
|---|---|
| चेल्यानी (चेले+नी) आज खाण खावंचीना | लडके आज खाना नहीं खायेंगे। |

लेकिन 'आमी' और 'तुमी' को छोडकर हांव, तूं, आपुण (आपुण-निजवाचक) और कोण के साथ 'एं' प्रत्यय जोड दिया जाता है और तो, ती, तें; हो, ही, हें; जो, जी, जें (जो) – इन के साथ 'णें' प्रत्यय जोड दिया जाता है।

जैसे :– हांवें, तूवें (तुवें), आपणें, कोणें और
ताणें, तिणें, हाणें, हिणें, जाणें, जिणें—जिनका रूप बहुवचन में क्रमशः तांणी, हांणी और जांणी हो जाता है।

### वाक्य

| | |
|---|---|
| तूं फल्या थांगा आसतलोवे ? | क्या, तुम कल वहाँ होगे ? |
| तो हांगा केन्ना येतलो ? | वह यहाँ कब आयेगा ? |
| ती आतां वतली. | वह अब जायगी। |
| हांव भित्तरि येवूंवे ? | क्या, मैं अन्दर आऊँ ? |
| तूं चीटि केन्ना बरेयतलो ? | तुम चिट्ठी कब लिखोगे ? |
| आमी फायी सकाळि वचीना. | हम कल सबेरे नहीं जायेंगे। |
| ती कितें करतली ? | वह क्या करेगी ? |
| उदक कोण हडतले ? | पानी कौन लायेगा ? |
| तुमी कितें पितले ? | आप क्या पीयेंगे ? |
| रामान आज कांय उल्लौंचीना. | राम आज कुछ नहीं बोलेगा। |
| तांणी भायर बैसचीना | वे बाहर नहीं बैठेंगे ? |
| आमी वचूंवे ? | क्या, हम जायें ? |
| हांव तें काम करुंवे ? | क्या, मैं वह काम करूँ ? |

| | |
|---|---|
| हांगा खंय राबतले ? | वे यहाँ कहाँ ठहरेंगे ? |
| आजि राति केन्ना निदतलो ? | तुम आज रात कब सोओगे ? |
| वें आजि सांजे थांगा पावंचीना. | मैं आज शाम वहाँ नहीं पहुँचूँगा। |
| गी चाय पिवंचीना. | ये चाय नहीं पीयेंगे। |
| गें खाण खावंचीना. | वह खाना नहीं खायेगा। |
| गें कोंकणी शिकचीना. | वह कोंकणी नहीं सीखेगी। |
| गें आजि दनपारां थांगा वचीना. | यह आज दोपहर वहाँ नहीं जायेगी। |

कणी में अनुवाद कीजिये :—

मैं अब जाऊँगा। तुम कब आओगे। वह कब किताब गी ? तुम क्या लाओगे ? क्या तुम पानी पीओगे ? वह चाय ों पीयेगी। वह दूध पीयेगी। वे कल किताब नहीं लायेंगे। आज शामको वहां नहीं जाऊँगी। मैं अन्दर नहीं बैठूँगा। हम दर आयें ? तुम अब क्या करोगे ? वे कल पानी लायेंगे। वह चिट्ठी नहीं भेजेगा। वह आदमी कल शाम को यहाँ पहुँचेगा। चिट्ठी कब लिखोगे ? मैं शाम को नहीं सोवूँगा। हम कहाँ रेंगे ? तुम कब भोजन करोगे ? वे आज रात यहाँ नहीं पहुँचेंगे।

---

## पाठ 5

### भूतकाल और उसके भेद

| | | | |
|---|---|---|---|
| गेंय | - कोई | तण | - घास |
| डी | - लकडी, छडी | राकूड | - लकडी (fuel) |
| . खोंपी | - घर, झोंपडी | बोब | - शोर |
| | - घी | लोणी | - मक्खन |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ताक | - छाछ | धयं, मेणांय | - दही |
| तोपी | - टोपी | खुशालि, तमाशा | - तमाशा |
| मारुंक | - मारना | वीकुंक | - बेचना |
| कित्याक, इत्याक | - क्यों | कित्याक म्हळयारि | - क्योंकि |
| देकून | - इसलिये | म्हळयार | - याने, अर्थात |
| | | म्हणु | - कि that (conj.) |
| आम्बो | - आम | चींच | - इमली |

**भूतकाल**

क्रिया के भूतकालिक कृदन्त से कर्ता के पुरुष-लिंग-वचन के प्रत्यय जोडकर कोंकणी में भूतकाल बनाया जाता है। धातु से 'ल' जोडने से भूतकालिक कृदन्त रूप मिलता है। जैसे :—

| धातु | प्रत्यय | भूतकालिक कृदन्त |
|---|---|---|
| आस | ल | आसल |
| उल्लै | ल | उल्लैल |
| वाच | ल | वाचल |

लेकिन निम्न लिखित धातु इस नियम का पालन नहीं करते।

| धातु | भूतकालिक कृदन्त |
|---|---|
| कर | केल |
| मर | मेल |
| वच | गेल |
| यो | आयल |
| घे | घेतल |
| म्हण | म्हळ |

तकाल के चार भेद हैं:— सामान्य भूतकाल, अपूर्ण भूतकाल, ासन्न भूतकाल और पूर्ण भूतकाल—इनके रूप और अर्थ नीचे दये जाते हैं।

## 1. सामान्य भूतकाल

आसुंक – होना

पुल्लिग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| ० हांव आसलों - मैं था | आमी आसले - हम थे |
| ० तूं आसलो - तू था, तुम थे | तुमी आसले - आप थे |
| ० तो आसलो - वह था | ते आसले - वे थे |

स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| ० हांव आसलीं - मैं थी | आमी आसल्यो - हम थीं |
| ० तूं आसली - तू थी, तुम थी | तुमी आसल्यो - आप थीं |
| ० ती आसली - वह थी | त्यो आसल्यो - वे थीं |

नपुंसकलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| ० हांव आसलें - मै था | आमी आसलीं - हम थे |
| ० तूं आसलें - तू था, तुम थे | तुमी आसलीं - आप थे |
| ० तें आसलें - वह था | तीं आसलीं - वे थे |

उल्लौंक - बोलना

पुल्लिग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| ० हांव उल्लैलों - मैं बोला | आमी उल्लैले - हम बोले |
| ० तूं उल्लैलो - तू बोला, तुम बोले | तुमी उल्लैले - आप बोले |
| ० तो उल्लैलो - वह बोला | ते उल्लैले - वे बोले |

स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| उ० हांव उल्लैलीं - मैं बोली | आमी उल्लैल्यो - हम बोलीं |
| म० तूं उल्लैलीं - तू बोली, तुम बोली | तुमी उल्लैल्यो - आप बोलीं |
| अ० ती उल्लैली - वह बोली | त्यो उल्लैल्यो - वे बोलीं |

नपुंसकलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| उ० हांव उल्लैलें - मैं बोला | आमी उल्लैलीं - हम बोले |
| म० तूं उल्लैलें - तू बोला, तुम बोले | तुमी उल्लैलीं - आप बोले |
| अ० तें उल्लैलें - वह बोला | तीं उल्लैलीं - वे बोले |

**निषेधार्थ रूप**

इस काल में निषेधार्थ सूचित करने केलिये क्रिया के साथ एक वचन में 'ना' और बहुवचन में 'नात' जोड दिया जाता है। लेकिन 'आस' धातु का निषेधार्थ रूप बनाने के लिये ये प्रत्यय क्रिया के आदि में ही प्रयुक्त होते हैं। उदा :—

उल्लौंक – बोलना

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| उ० हांव उल्लैलोंना-मैं नहीं बोला | आमी उल्लैलेनात - हम नहीं बोले |
| म० तूं उल्लैलोना { तू नहीं बोला / तुम नहीं बोले | तुमी उल्लैलेनात - आप नहीं बोले |
| तो उल्लैलोना - वह नहीं बोला | ते उल्लैलेनात - वे नहीं बोले |
| अ० ती उल्लैलीना - वह नहीं बोली | त्यो उल्लैलीनात - वे नहीं बोले |
| तें उल्लैलेंना - वह नहीं बोला | तीं उल्लैलींनात - वे नहीं बोले |

इसी तरह स्त्रीलिंग और नपुंसलिंग के उत्तम व मध्यम पुरुष के क्रियारूपों के साथ एकवचन में 'ना' और बहुवचन मैं 'नात' जोडकर इस काल के निषेधार्थ रूप बनाये जा सकते हैं।

आसुंक – होना

| | एकवचन | | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| उ० | हांव नासलों - मैं नहीं था. | | आमी नातासले - हम नहीं थे। |
| म० | तूं नासलो - { तू नहीं था, तुम नहीं थे | | तुमी नातासले - आप नहीं थे |
| | तो नासलो - वह नहीं था | | ते नातासले - वे नहीं थे |
| अ० | ती नासली - वह नहीं थी | | त्यो नातासल्यो - वे नहीं थीं |
| | तें नासलें - वह नहीं था | | तीं नातासलीं - वे नहीं थे |
| | (ना+आसलो=नासलो); | | (नात+आसले=नातासले) |

एक और प्रकार से भी भूतकाल का निषेधार्थ रूप बनाया जाता है। वर्तमानकालिक कृदन्त के 'त' के स्थान पर 'नि' या 'ने' (एकवचन में) और 'नेति' (नेत) (बहुवचन में) का प्रयोग करके भी यह निषेधार्थ रूप बनाया जाता है। लेकिन इसका प्रयोग बहुत कम है। इस में लिंग या पुरुष भेद नहीं है। उदा:

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| उल्लैनि या उल्लैने - { नहीं बोला, नहीं बोली | उल्लैनेति - { नहीं बोले, नहीं बोलीं |

## 2. अपूर्ण भूतकाल

धातु के वर्तमानकालिक कृदन्त के साथ 'आ' लगाकर उसके परे भूतकालिक कृदन्त का प्रत्यय 'ल' जोडकर कोंकणी में क्रिया का अपूर्ण भूतकाल रूप बनाया जाता हैं जो पुरुष, लिंग, वचन में कर्ता से अन्वित होता है।

## धावुंक — दौडना

### पुल्लिग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| उ० हांव धांवतालों - मैं दौडता था | आमी धांवताले - हम दौडते थे |
| म० तूं धांवतालो - {तू दौडता था / तुम दौडते थे} | तुमी धांवताले - आप दौडते थे |
| अ० तो धांवतालो - वह दौडता था | ते धांवताले - वे दौडते थे |

### स्त्रीलिग

| एकवचन | बहुबचन |
|---|---|
| उ० हांव धांवतालीं - मैं दौडती थी | आमी धांवताल्यो-हम दौडती थीं |
| म० तूं धांवताली - {तू दौडती थी / तुम दौडती थीं} | तुमी धांवताल्यो-आप दौडती थीं |
| अ० ती धांवताली - वह दौडती थी | त्यो धांवताल्यो -वे दौडती थीं |

### नपुंसकलिग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| उ० हांव धांवतालें - मैं दौडता था | आमी धांवतालीं - हम दौडते थे |
| म० तूं धांवतालें - {तू दौडता था / तुम दौडते थे} | तुमी धांवतालीं - आप दौडते थे |
| अ० तें धांवतलें - वह दौडता था | तीं धांवतालीं - वे दौडते थे |

ऊपर बनाये गये उदाहरणों के 'ता' के स्थान पर 'नास' लगाकर अपूर्ण भूतकाल का निषेधार्थ रूप बनाया जाता है।

निषेधार्थ रूप

धांवुक — दौडना

| एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| उ० हांव धांवनासलों | - मैं नहीं दौडता था | आमी धांबनासले | - हम नहीं दौडते थे |
| म० तूं धांवनासलो - | तू नहीं दौडता था / तुम नहीं दौडते थे | तुमी धांवनासले | - आप नहीं दौडते थे |
| तो धांवनासलो | - वह नहीं दौडता था | ते धांवनासले | - वे नहीं दौडते थे |
| अ० ती धांवनासली | - वह नहीं दौडती थी | त्यो धांवनासल्यो | - वे नहीं दौडती थीं |
| तें धांवनासलें | - वह नहीं दौडता था | तीं धांवनासलीं | - वे नहीं दौडते थे |

## 3. आसन्न भूतकाल

भूतकालिक कृदन्त के साथ निम्नलिखित पुरुष, लिंग और वचन के प्रत्यय जोडकर आसन्न भूतकाल रूप बनाया जाता है।

| | एकवचन | | | बहुवचन | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | पु. | स्त्री. | नपुं. | पु. | स्त्री. | नपुं |
| उ० | आं | यां | आं | आंत (आंव) | यांत (यांव) | यांत (यांव) |
| म० | आ | या | आं | आत | यात | यांत |
| अ० | आ | या | आं | आत | यात | यांत |

उल्लौंक - बोलना

### पुंल्लिग

| एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| उ० हांव उल्लैलां | मैं बोला हूँ | आमी उल्लैल्यांत | हम बोले हैं |
| म० तूं उल्लैला | तू बोला है<br>तुम बोले हो | तुमी उल्लैल्यात | आप बोले हैं |
| अ० तो उल्लैला | वह बोला है | ते उल्लैल्यात | वे बोले हैं |

### स्त्रीलिंग

| एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| उ० हांव उल्लैल्यां | मैं बोली हूँ | आमी उल्लैल्यांत | हम बोली हैं |
| म० तूं उल्लैल्या | तू बोली है<br>तुम बोली हो | तुमी उल्लैल्यात | आप बोली हैं |
| अ० ती उल्लैल्या | वह बोली है | त्यो उल्लैल्यात | वे बोली हैं |

### नपुंसकलिंग

| एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| उ० हांव उल्लैलां | मैं बोला हूँ | आमी उल्लैल्यांत | हम बोले हैं |
| म० तूं उल्लैलां | तू बोला है<br>तुम बोले हो | तुमी उल्लैल्यांत | आप बोले हैं |
| अ० तें उल्लैलां | वह बोला है | तीं उल्लैल्यांत | वे बोले हैं |

## 4. पूर्ण भूतकाल

भूतकालिक कृदन्त से और एक 'ल' जोडकर उससे परे कर्ता के पुरुष, लिंग और वचन के प्रत्यय लगाकर क्रिया का पूर्ण भूतकाल रूप बनाया जाता है। ये दोनों 'ल' संयुक्ताक्षर के रूप में भी लिखे जाते हैं।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ा :– यपुरुष वचन | तो उल्लैललो | (उल्लैल्लो) | वह बोला था | (पु.) |
| | ती उल्लैलली | (उल्लैल्ली) | वह बोली थी | (स्त्री.) |
| | तें उल्लैललें | (उल्लैल्लें) | वह बोला था | (नपुं.) |
| यपुरुष वचन | ते उल्लैलले | (उल्लैल्ले) | वे बोले थे | (पु.) |
| | त्यो उल्लैलल्यो | (उल्लैल्ल्यो) | वे बोली थीं | (स्त्री.) |
| | तीं उल्लैललीं | (उल्लैल्लीं) | वे बोले थे | (नपुं.) |

ल्लौंक – बोलना

पुल्लिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| हांव उल्लैललों - मैं बोला था | आमी उल्लैलले - हम बोले थे |
| तूं उल्लैललो - तू बोला था / तुम बोले थे | तुमी उल्लैलले - आप बोले थे |
| तो उल्लैललो - वह बोला था | ते उल्लैलले - वे बोले थे |

स्त्रीलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| हांव उल्लैललीं - मैं बोली थी | आमी उल्लैलल्यो - हम बोली थीं |
| तूं उल्लैलली - तू बोली थी / तुम बोली थी | तुमी उल्लैलल्यो - आप बोली थीं |
| ती उल्लैलली - वह बोली थी | त्यो उल्लैलल्यो - वे बोली थीं |

नपुंसकलिंग

| एकवचन | बहुवचन |
|---|---|
| हांव उल्लैललें - मै बोला था | आमी उल्लैललीं - हम बोले थे |
| तूं उल्लैललें - तू बोला था, / तुम बोले थे | तुमी उल्लैललीं - आप बोले थे |
| तें उल्लैललें - वह बोला था | तीं उल्लैललीं - वे बोले थे |

## निषेधार्थ रूप

जैसे सामान्य भूतकाल क्रिया के निषेधार्थ रूप बनाये जाते हैं, वैसे क्रिया के साथ एकवचन में 'ना' और बहुवचन में 'नात' जोडकर पूर्ण भूतकाल के निषेधार्थ रूप बनाये जाते हैं। जैसे :—

तो उल्लैललोना — वह नहीं बोला था
ते उल्लैललेनात — वे नहीं बोले थे
ती उल्लैललीना — वह नहीं बोली थी
त्यो उल्लैलल्योनात— वे नहीं बोली थीं
तें उल्लैललेंना — वह नहीं बोला था (नपुं.)
तीं उल्लैललींनात — वे नहीं बोले थे (नपुं.)

लेकिन 'आस' धातु का पूर्ण भूतकाल-निषेधार्थ रूप बनाने के लिये 'ना' और 'नात' क्रिया के पूर्व जोड दिये जाते हैं। जैसे :—

ना +आसललो > नासललो
नात+आसलले > नातासलले

पूर्ण भूतकालिक क्रिया का रूप अन्यपुरुष में विशेषण के समान प्रयुक्त होता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| जैसे :— पिकल्लो आम्बो | — | पका आम | (पु. एकवचन) |
| पिकल्ले आम्बे | — | पके आम | (पु. बहुवचन) |
| पिकल्ली चींच | — | पकी इमली | (स्त्री. एकवचन) |
| पिकल्ल्यो चींचो | — | पकी इमलियां | (स्त्री. बहुवचन) |
| पिकल्लें पेर | — | पका अमरूद | (नपुं. एकवचन) |
| पिकल्लीं पेरां | — | पके अमरूद | (नपुं. बहुवचन) |

### वाक्य

| | |
|---|---|
| तूं थांगा कितें करता? | तुम वहां क्या करते हो? |
| हांव पुस्तक वाचितां, | मैं पुस्तक पढता हूँ। |

| | |
|---|---|
| तुवें गोंय देकलें वे ? | क्या तुमने गोवा देखा ? |
| ताणें माका हो बूकु दिल्ला. | उसने मुझे यह किताब दी है। |
| तुमी कवड कल्लेंवे ? | क्या तुमने दरवाज़ा खोला है। |
| ते शेळ उदक पिल्ले. | उन्होंने ठंडा पानी पिया। |
| ताणें मिग्गेलें पेन फारलें. | उसने मेरी कलम चुरायी। |
| मिग्गेलो खोल्लो कोणे भेत्तीलो ? | मेरा प्याला किसने तोडा ? |
| तुवें तागलें जेवण हाळ्ळेंवें ? | तुम उसका खाना लाये ? |
| तागेल्या चेल्लेक तुवें देकलीवे ? | उसकी लडकी को तुमने देखी है |
| आमी देकलीना. | हमने न देखा है। |
| तुवें मिग्गेलें मुण्ड खंय दवरलें ! | तुमने मेरा कपडा कहाँ रखा ? |
| ताणें ओक्कद घेतलें. | उसने दवा लिया। |
| ताणें तीन रुपये मागले, जलयारि हांवे ताका एकु रुपया दिलो. | उसने तीन रुपये माँगे, लेकिन मैंने उसको एक रुपया दिया। |
| ताणें आमगेलें पेन्सिल मोळ्ळें (मोडलें) | उसने हमारा पेन्सिल तोड लिया |

कोंकणी में अनुवाद कीजिये :—

उसने हमारी किताब नहीं देखी। आप वहाँ गये हैं ? यह पत्थर किसने फेंका ? हम ने कल आपको बुलाया था ? आप क्यों नहीं आये ? तुमने अबतक यह चिट्ठी क्यों नहीं पढी उन्होंने चोरों को पकड लिया। यह चिट्ठी किसने लिखी ? हमने तुम्हारी चिट्ठी नहीं देखी। हमने खत देकर चपरासी को दफत भेजा था। उसने वह चिट्ठी रामको नहीं दी। उसने मेरी कलम चुरायी। उस आदमी ने हमको बहुत तक्लीफ़ दी है आज तुमने पानी नहीं दिया है। उसने अब तक दवा क्यों नहीं

? उसने वह किताब मेरे मित्रको दी थी। उसने हम को बुलाया। यह पुस्तक तुमने कहाँ से खरीदी? हमने बहुत ाबें पढी हैं। उसने मुझे आज सुबह-सवेरे जगाया।

---

## पाठ 13

### संबन्ध सूचक और क्रिया विशेषण

| | | | |
|---|---|---|---|
| र, ऊंच | - ऊपर | मुक्कारि, फूडे | - आगे, सामने |
| शश, मागल्यान, फाटीं | - पीछे | सकळ, खाल, पोन्दाक | - नीचे |
| , आदिं, पैलें, ुरथम, प्रथम | - पहले | मागीरि, अनन्तर, उपरान्ते | - बाद |
| ी, फूडान्तु, ्हार्यान्तु | - पास, साथ | धूरा | - दूर |
| ाकडेन | - दायीं तरफ़ | दावेकडेन | - बायीं तरफ़ |
| भारि, मूळि, सुर्वेक | - शुरू में | आखीर | - अन्त में |
| दम | - एकदम | पर्यन्त | - तक |
| ीं | - हाल ही में | उज्जो | - दायाँ, आग |
| काळि, ाांय | - हमेशा | गदी, भाशेन, वरी, सरी | - रीति से |
| कडेन | - तरफ़ | विणें | - बिना |
| न | - से, ज़रिये (via) | गूणि, खातीर, बगेक | - केलिये |

| | | | |
|---|---|---|---|
| उपराटें, परतें | - उलटे | थाकूनु, साकूनु | - से (from) |
| पसावत, पासून | - बारे में | आड | - आड |
| मुद्दाम | - जानबूझकर | शिवाय | - सिवा |
| मोहें | - बीच में | आतांचि | - अभी |
| भोंवतणी | - चारों तरफ़ | दावो | - बायाँ |

संबन्ध सूचक अव्यय साधारणतया संज्ञा या सर्वनाम के संबन्ध कारक बहुवचन रूप के साथ प्रयुक्त होते हैं। जैसे :—

रामाचे लागी – राम के पास
मेजाचे पोन्दाक – मेज़ के नीचे
ताजे मागल्यान – उसके पीछे
आमचे मुक्कारि – हमारे सामने
कूडाचे भित्तरि – कमरे के अन्दर
तागेले बगेक – उसके लिये
तुमचे गूणि – आप केलिये
तुजे फूडे – तुम्हारे पहले

संबन्ध कारक चिह्न का लोप करके केवल संज्ञा के विकृत रूप के साथ भी इनका प्रयोग होता है। जैसे :—

घरा (चे) मागल्यान – घर के पीछे
रामा (चे) लागी – राम के पास
मेजां (चे) खाल – मेज़ों के नीचे

संबन्ध सूचक अव्यय 'कडे' (तरफ़=towards) सीधा संज्ञा के साथ भी प्रयुक्त होता है। जैसे :—

घरकडे – घर की तरफ़ (घर को)

संबन्ध सूचक अव्यय 'थाकूनु' (थाकून) (from) संज्ञा के
धिकरण कारक रूप के साथ प्रयुक्त होता है। जैसे :—

| | |
|---|---|
| मेजारि थाकूनु | – मेज़ पर से |
| मेजान्तु थाकूनु | – मेज़ में से |
| घरान्तु थाकूनु | – घर में से |

ऊपर बताये गये सभी संबन्ध सूचक अव्यय संज्ञा के समान
ुक्त होते हैं। जैसे :—

| | |
|---|---|
| मोद्देंची वाट | – बीच का रास्ता |
| लागींचो गांवु | – पास का गाँव |
| मागल्यांचो मनीषु | – पीछे का आदमी |

ये सभी संबन्ध सूचक क्रिया विशेषण भी बनते हैं। जैसे :–

| | |
|---|---|
| उंच चोयि | – ऊपर देखो |
| भित्तरि यो | – अन्दर आओ |
| भायर बैसुनाका | – बाहर मत बैठो |
| खाल चोवुनाका | – नीचे मत देखो |

## वाक्य

| | |
|---|---|
| ग्गेल्या बायलेक पत्र आसावे ? | मेरी पत्नी केलिये कोई पत्र है ? |
| , तिका कांय पत्र ना. | नहीं, उसके लिये कोई पत्र नहीं। |
| ग्गेल्या भावाक एक पत्र आसा. | उसके भाई को एक पत्र है। |
| ह्या घरालागी राबता. | वह इस घर के पास रहता है। |
| ां भित्तरि कोण आसात ? | घरों के अन्दर कौन हैं ? |
| ा भायर तागेलो भावु राबला. | कमरे के बाहर उसका भाई खडा है। |

| | |
|---|---|
| माजेलागी तूं दूकानान्तु एतावे ? | क्या, तुम मेरे साथ दूकान को आते हो ? |
| आमचे मागल्यान चमक. | हमारे पीछे चलो । |
| मुक्कारि चमकुनाका. | सामने मत चलो । |
| दोनि वरां फूडे आमी थांगा पांवतले. | दो बजे से पहले हम वहाँ पहुँचेंगे |
| त्या मेजाचे ऊंच कितें आसा ? | उस मेज़ के ऊपर क्या है ? |
| खंचेंय घर ह्या घरा बराबर न्हय. | कोई घर इस घर के बराबर नहीं । |
| ह्या कूडा भित्तरि कोण आसा. | इस कमरे के अन्दर कौन है ? |
| पुस्तका वयरि कांय ना. | पुस्तक के ऊपर कुछ नहीं । |
| तूं आजि तागेल्या घरकडे वतलोवे ? | क्या, तुम आज उसके घर जाओगे ? |
| वाटे मोट्टें एक रूकु पडला (पळ्ळा). | रास्ते के मध्य में एक पेड गिरा है । |
| ताजे पासावत हांव तुका सांगन. | उसके बारे में मैं तुमको बताऊँगा। |
| तूं भायर वच. | तुम बाहर जाओ । |
| ते मागल्यान एतात. | वे पीछे आते हैं । |
| तो खंय ना. | वह कहीं नहीं । |
| तो भायर थाकूनु आयला. | वह बाहर से आया है । |
| तो वयरि थाकूनु येतालो. | वह ऊपर से आता था । |
| हें माका बरें लागता. | यह मुझे अच्छा लगता है । |
| सकल चोवुनाका. | नीचे मत देखो । |
| लागी यो. | पास आओ । |
| धूरा बैस. | दूर बैठो । |
| उज्जे कडेन चमक. | दायीं तरफ़ चलो । |

णी में अनुवाद कीजिये :—

आज वह तुम्हारे लिये एक किताब लाया है। मेरा घर ज के पास है। कुछ लोग कमरे के अन्दर हैं, कुछ लोग बाहर उनके साथ कौन जायगा? राम के घर के सामने एक पेड यह किताब मेज़ पर रखो। कल तुम सात बजे के बाद मेरे आओ। मैं इस के बारे में कुछ नहीं जानता। वह तुम्हारे ा यहाँ नहीं आयेगा। मेरा भाई उसके बराबर होशियार नहीं मेरी किताब मेज़ के नीचे है। वह मेरे पास दौड कर ा। वह तुम्हारे साथ कहाँ जायेगा? हम अगले साल मद्रास ंगे। पिछले साल आप कहाँ थे? हम तुम्हारी भाषा अच्छी ं समझते। वह कुरसी अन्दर लाओ और यह मेज़ बाहर ले ओ। वह हमेशा दफ़्तर में ज़ोर से बोलता है। तुम कहाँ से ते हो?

---

## पाठ 14

### संख्यावाचक विशेषण

| | | | |
|---|---|---|---|
| पाव | - पाव | सवाय | - सवा |
| सावाय दोनि | - सवा दो | सवाय तीन | - सवा तीन |
| अर्दु | - आधा | देडु | - डेढ |
| अड्डेच | - ढाई | औंट (ओवूट) | - साढे तीन |
| चव्वड | - साढे चार | पंचड | - साढे पाँच |
| साडि से | - साढे छे | सत्तड | - साढे सात |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | अठड | - साढे आठ | णव्वाड | - साढे नौ |
| | दस्साड | - साढे दस | | |
| 2. | इकरा साडद | - साढे ग्यारह | बारा साडद | - साढे बारह |
| | तेरा साडद | - साढे तेरह | पाऊण, पौन | - पौन |
| 3. | पाउणि एक | - पौने एक | पाउणि दोनि | - पौने दो |
| | पाउणि तीन | - पौने तीन | एक | - 1 |
| | दोनि | - 2 | तीन | - 3 |
| | चारि | - 4 | पांच | - 5 |
| | स | - 6 | सात | - 7 |
| | आठ | - 8 | णव्व | - 9 |
| | धा | - 10 | इकरा | - 11 |
| | बारा | - 12 | | |
| 4. | पैलो, प्रथमलो | - पहला | दूसरो | - दूसरा |
| | तिस्सरो | - तीसरा | चौतो | - चौथा |
| | पांचवो | - पाँचवाँ | सट्टो | - छट्टा |
| | सातवो | - सातवाँ | आठवो | - आठवाँ |
| | णव्वावो | - नव्वाँ | धावो | - दसवाँ |
| 5. | दोगंय, दोगींय, दोनींय | - दोनों | तेगंय, तेगींय, तीनींय | - तीनों |
| | चौगंय, चौगींय, चारीय | - चारों | पांचय | - पाँचों |
| | सयीय (सईय) | - छहों | सातय | - सातों |
| 6. | फान्तां, पावटी | - गुना | दोनिफान्ता, दोनिपावटी | - दुगुना |

1, 2, 3, 4, 5 और 6 का विवरण नीचे दिया जाता है :-

जैसे हिन्दी में गणनावाचक विशेषण के पूर्व 'सवा' जोड दिया जाता है, वैसे कोंकणी में गणनावाचक विशेषण के पूर्व 'सवाय' लगाया जाता है।

जैसे हिन्दी में तीन से लेकर गणनावाचक विशेषण के पूर्व 'साढे' जोड दिया जाता है, वैसे कोंकणी में ग्यारह से लेकर गणनावाचक विशेषणों के साथ 'साडद' जोड दिया जाता है।

जैसे हिन्दी में गणनावाचक विशेषण के पूर्व 'पौने' लगाया जाता है, वैसे कोंकणी में 'पाउणि' (पौणि) लगाया जाता है।

जैसे हिन्दी में गणनावाचक विशेषणों के अन्त में 'वाँ' जोडने से क्रम वाचक विशेषण बनता है, वैसे कोंकणी में 'वो' जोडने से बनता है।

जैसे हिन्दी में गणनावाचक विशेषणों के अन्त में 'ओं' लगाने से समुदायवाचक विशेषण बनता है, वैसे कोंकणी में 'अंय' लगाने से बनता है।

जैसे हिन्दी में गणनावाचक विशेषणों के अन्त में 'गुना' लगाकर आवृत्ति वाचक विशेषण बनाते हैं, वैसे कोंकणी में 'फान्तां' या 'पावटी' लगाकर बनाते हैं।

गणनावाचक शब्द दुहराये जाने पर प्रत्येक बोधक विशेषण का अर्थ देते हैं। जैसे :— एकएक (एकेक) – एक एक; स स – छे छे; आठाठ – आठ आठ

लेकिन निम्न लिखित इसके अपवाद हैं।

दोंदोनि – दो दो; तींतीनि – तीन तीन;

चाचारि – चार चार; पांपांच – पाँच पाँच
सातात – सात सात

दोग, तेग, चौग—ये संख्या वाचक विशेषण केवल पुरुष-वाचक हैं।

| | |
|---|---|
| दोग दादले | – दो आदमी |
| दोगीं बायलो | – दो औरतें |
| दोगां, चेडुवां | – दो लडकियाँ |

## वाक्य

| | |
|---|---|
| हीं स कदेलां थांगा व्हर. | ये छे कुरसियाँ वहाँ ले जाओ। |
| तीं पांच केळि हांगा हाडि. | वे पाँच केले यहाँ लाओ। |
| तो हांगा केन्ना येतलो? | वह यहाँ कब आयेगा? |
| तो हांगा चारि वरांरि येतलो. | वह यहाँ चार बजे आयेगा। |
| तूं थांगा केन्ना वतली? | तुम वहाँ कब जाओगी? |
| हांव फायि सांजे साडि स वरांरि वतलीं. | मैं कल शाम साढे छे बदे जाऊँगी। |
| आतां वेळु किते जाला? | अब वक्त क्या हुआ? |
| आतां चव्वड वरां जाल्यांत. | अब साढे चार बजे हुए हैं। |
| हांव रोज राति सवाय आठ वरांरि चीटि बरेयतां. | मैं रोज़ रात को सवा आठ बजे चिट्ठी लिखता हूँ। |
| ते दोगंय हांगा थाकूनु कालि गेले. | वे दोनों यहाँ से कल गये। |
| तांकां एकएकु आम्बो दी. | उनको एक एक आम दे दो। |
| एकएक बांकारि पांच पांच जनां बैसात. | एक एक बेंच पर पाँच पाँच लोग बैठिये। |

| | |
|---|---|
| य दोनि वरांरि तूं येवनु माका देक. | कल दो बजे तुम आकर मुझे देखो। (मुझसे मिलो) |
| ंगा उत्तूले फान्तां आयलो ? | तुम यहाँ कितनी बार आये ? |
| पांच फान्तां आयलों. | मैं पाँच बार आया। |

णी में अनुवाद कीजिये :—

तुम अपने कपडे साफ़ क्यों नहीं करते? तुम वह पुस्तक वो। तुम मुझसे क्यों पाँच रुपये माँगते हो? हम पौने पाँच तुम्हारे घर पहुँचेंगे। कल शाम को सवा चार बजे तुम मेरे आओ। पिछले हफ्ते तुम कहाँ गये थे? अगले महीने हम स जायेंगे। तुम अपनी किताबें आधे घटे में लाओ। उनको -चार आने दो। वे दोनों कल कहाँ गये थे? वे तीनों हिन्दी ते हैं। हम चारों कल सिनिमा देखने जायेंगे। मैं तुमको किताब के लिये दुगुना दाम दूँगा। उसने मुझे पन्द्रह आम । मैंने आज उसको चार पुस्तकें दीं। उन्होंने आज चार देकर एक कुरसी खरीदी।

---

## पाठ 15

### धातु अव्यय, धातु विशेषण, भाववाचक कृदन्त और कर्तृवाचक कृदन्त

| | | | |
|---|---|---|---|
| च | - पहले ही | सुट्टी | - छुट्टी |
| , ऊणावु | - गलती | खरें, सत, सत्य | - सच |
| | - झगडा | भोवंडी | - सैर, भ्रमण |

| | | | |
|---|---|---|---|
| सरपळि | - हार | दम्ब्यारि | - मुफ़त |
| झूझ | - लडाई | पूर्वीक | - पूर्वज |
| भोवुंक | - सैर करना | भौंडावुंक | - सैर करान |
| सोडुंक, मेकळुंक | - छोडना | मेळुंक | - मिलना |
| सोंपुंक | - खतम होना | थारावुंक | - तय करना |
| झगडुंक | - झगडना | झुझुंक | - लडना |
| खें, खंय | - कहतें है कि | जाल्यारि (जाल्यार) | - तो (if) |
| नाजाल्यारि | - नहीं तो | जेन्ना-तेन्ना | - जब-तब |
| हेंचि न्हंय-त्या भायर | - ही नहीं–बलिक | अनुमति | - इजाज़त |

## 1. क्रिया का साधारण रूप (धातु अव्यय)

धातु के साथ 'उंक', 'चाक' या 'पाक' प्रत्यय लगाकर कोंकणी में क्रिया का साधारण रूप बनाया जाता है जो वाक्य में कर्ता या कर्म बनता है। क्रिया में उद्देश्य को सूचित करने केलिये भी इसी रूप का प्रयोग वाक्य में होता है। जैसे: —

हांव तें हाडुंक विसरलों. – मैं वह लाना भूल गया।
तो हांगा येवंचाक विसरलो. – वह यहाँ आना भूल गया।
ताचे लागि हें काम करुंक सांग. – उससे यह काम करने को कहो। (उससे कहो कि वह यह काम करे)
तो जेवंचाक वत्ता. – वह खाने जाता है।

अकारान्त धातुओं को छोडकर बाकी धातुओं के साथ 'उंक' प्रत्यय लगने पर 'उं' के स्थान पर 'वुं' आता है। जैसे :—

जे + उंक = जेवुंक

खा+उंक = खावुंक
उल्लै+उंक = उल्लोवुंक (उल्लौंक)

अकारान्त धातुओं को छोडकर बाकी धातुओं के साथ 'चाक'
य लगने से पहले 'वं' आता है। जैसे :—

जे + चाक = जेवंचाक
खा + चाक = खावंचाक

### *धातुविशेषण

धातु के साथ चो–ची–चें; चे–च्यो–चीं प्रत्यय लगाकर
णो में धातु विशेषण बनाया जाता है। इसका नपुंसकलिंग रूप
ार्थक संज्ञा का काम देता है। जैसे :—

खेळचो – खेलनेवाला, खेलता हुआ
खेळची – खेलनेवाली, खेलती हुई
खेळचें – खेलनेवाला, खेलता हुआ (नपुं.)
खेळचे – खेलनेवाले, खेलते हुए
खेळच्यो – खेलनेवालियाँ, खेलती हुईं
खेळचीं – खेलनेवाले, खेलते हुए (नपुं.)

ा आजि थांगा वचें आसा. (क्रियार्थक संज्ञा) – उसको आज वहाँ जाना है।
रचें आनी कौण करतलें ? (क्रियार्थक संज्ञा) – जो तुम करते हो वह और कौण करेगा ?

---

*क्रिया के इस रूप से विशेषण वाक्य का बोध होता है।
खेळचो (खेळतलो) चेलो = जो लडका खेलता है वह
खेळची (खेळतिली) चेली = जो लड़की खेलती है वह
मेलेल्यो बायलो = जो औरतें मरी हैं वे

वर्तमानकालिक कृदन्त के साथ ल्लो–ल्ली–ल्लें; ल्ले–ल्यो–ल्ली जोडकर भी धातु विशेषण बनाया जाता है। जैसे :—

| | एकवचन | बहुबचन |
|---|---|---|
| पु. | वत्तल्लो – जाता हुआ | वत्तल्ले – जाते हुए |
| स्त्री. | वत्तल्ली – जाती हुई | वत्तल्यो – जाती हुईं |
| नपुं. | वत्तल्लें – जाता हुआ | वत्तल्लीं – जाते हुए |

भूतकालिक कृदन्त के साथ लो–ली–लें; ले–ल्यो–लीं–जोड कर भी धातु विशेषण बनाया जाता है। जैसे :—

| | |
|---|---|
| (आयलोलो) आयलेलो मनीषु | – आया आदमी |
| (गेलोलो) गेलेलो मनीषु | – गया आदमी |
| (मेलली) मेलेली बायल | – मरी औरत |
| (मेलल्यो) मेलेल्यो बायलो | – मरी औरतें |

इन धातुविशेषणों का निषेधार्थ रूप धातु के साथ नातिल्लो–नातिल्ली–नातिल्लें; नातिल्ले–नातिल्यो–नातिल्लीं–जोडकर बनाया जाता है। जैसे :—

| | |
|---|---|
| करनातिल्लो | – ना करनेवाला (जो नहीं करता है वह) |
| खेळनातिल्लो | – ना खेलनेवाला (जो नहीं खेलता है वह) |

### 3. भाववाचक कृदन्त

धातु के साथ 'प' लगाकर कोंकणी में भाववाचक कृदन्त बनाया ज़ाता है। जैसे :—

| | | |
|---|---|---|
| करुंक | करप | करनी |
| उल्लौंक | उल्लौप | बोल-बोली |

| | | |
|---|---|---|
| खाउंक | खावप | खाना |
| भरुंक | भरप | भरनी |
| हासुंक | हासप | हँसी |

## कर्तृवाचक कृदन्त

धातु के साथ 'पी' जोडकर कोंकणी में कर्तृवाचक कृदन्त ा जाता है। इस के द्वारा धातुज शब्द से कर्तृत्व का बोध है। जैसे :—

| | | |
|---|---|---|
| करुंक | करपी | करनेवाला |
| वाजुंक | वाजपी | बजानेवाला |
| रान्दुक | रान्दपी | पकानेवाला (बावर्ची) |
| बरौंक | बरौपी (बरपी) | लिखनेवाला (लेखक) |

### वाक्य

| | |
|---|---|
| ो विकचो कालि हांगा आयलोलो. | आम बेचने वाला कल यहाँ आया था। |
| ली बायल त्या चेरडाची आवय. | जानेवाली औरत उस बच्चे की माँ (है)। |
| लो दादलो तुगेलो कोण? | आनेवाला आदमी तुम्हारा कौन (है)? |
| वाचुंक कळचो कोण आसा? | यहाँ पढना जाननेवाला कौन है? |
| तो हांगा आयला तेन्ना तूं खंय गेल्लेली? | जब वह यहाँ आया था तब तुम कहाँ गयी थी? |
| वचें तुका चांग. | वहाँ जाना तुम्हारे लिये अच्छा (है)। |
| आमी वत्ताले तेन्ना ते येत्ताले. | जब हम जा रहे थे (जाते थे) तब वे आ रहे थे (आते थे)। |

| | |
|---|---|
| तूं फायि शाळेन्तु यो; नाजाल्यारि हांव थांगा येतां. | तुम कल शाला में आओ; नहं तो मैं वहाँ आता हूँ |
| ताणें सांगचें फूडेचि रामु हांगा पावलो. | उसके कहने से पहले ही रा यहाँ पहुँचा |
| तो हांगा आयलो हेंचि न्हंय त्या भायर मागेलो बुकु घेवनु गेलो. | वह यहाँ आया ही नहीं बल्वि मेरी पुस्तक भी ले गया। |
| तो वत्ता जाल्यारि माका सांग. | अगर वह जाये तो मुझसे कहो |
| तूं थांगा बैसतोलो जाल्यारि हांव वतां. | अगर तुम वहाँ बैठो तो मैं जाता हूँ। |
| तो येना जाल्यारि तूं वच. | अगर वह न आये तो तुम जाओ |
| वाक्य म्हळयार कितें ? | वाक्य कहें तो क्या ? |
| वाक्य म्हळयार पुरतो अर्थु आसिल्या उतरांचें गाठलें (उतरांचो समूह) | वाक्य कहें तो पूर्ण अर्थ बोधक शब्दों का समूह |
| *ताणें येवना म्हणु तुका कोणें सांगलें ? | किसने तुम से कहा कि वह न आयेगा ? |
| तो हांगा वाचुंक आयला. | वह यहाँ पढने आया है। |
| तुका बरौंचाक कळतावे ? | तुमको लिखना मालूम है ? |
| ताणें बरौंचें चांग आसा. | जो वह लिखता है, वह सुन्दर है |
| तागेलें बरौप चांग आसा. | उसकी लिखावट अच्छी है। |
| तो हांगा केदनांयि खेळुंक येता. | वह यहाँ रोज खेलने आता है। |
| तो चोरु खंय. | कहते हैं कि वह चोर है। |
| ताणें येवना खंय. | कहतें हैं कि वह नहीं आयेगा। |

---

* पहले संज्ञा वाक्य का प्रयोग करके पीछे 'म्हणु' के साथ प्रधान वाक्य लिखना चाहिये।

| | |
|---|---|
| ायि हांगा येतात खंय. | कहते हैं कि वे कल यहाँ आते हैं। |
| येवंचे फूडे तो चेल्लो लो वायटु न्हंय आसिलो | यहाँ आने से पहले वह लडका इतना बुरा नहीं था। |
| भारी वायटु जाला. | अब बहुत बुरा हुआ है। |
| पी फ़िडिल वाजता. | वजानेवाला फ़िडिल बजाता है। |
| पी रान्दीता. (रान्दता) | बावर्ची खाना पकाता है। |

णी में अनुवाद कीजिये :—

वह आज तुमसे मिलेगा। तुमको महीने में कितना रुपया ता है? तुम क्यों झगडते हो? तुम ने उसके बारे में क्या य किया? जब मैं कल तुम्हारे घर आया था तब तुम कहाँ थे? वह एक बेवकूफ़ ही नहीं बल्कि एक चोर भी है। अगर कल रात नौ बजे मेरे घर न आओगे तो ज़रूर मैं बाहर चला गा। उसको छोड दो, बान्धकर मत रखो। वह सैर केलिये से निकला। 1940 में जर्मनी और इंगलेंड में लडाई हुई थी। से देखें तो पहाड छोटा देख पडता है। कहते हैं कि कल यहाँ तजी आयेंगे। कहते हैं कि हमारे पूर्वज बन्दर थे। उनके काम करना तुम्हारेलिये अच्छा है। राम ने कहा कि मैं कल गा। तुम्हारे लिये उस घर में रहना अच्छा है। अगर तुम ी तरह पढोगे तो परीक्षा में पास हो जाओगे। अगर वह तो मुझसे कहो। वह जानेवाला आदमी तुम्हारा कौन है? मरा हुआ लडका मेरा भाई है। गवैया गाना गाता है। ी करनी देखो। कहना छोडकर करनी करो। उसकी चाल र मैं ने निश्चय किया कि वह मेरे दोस्त का बडा भाई है। ने कहा कि मैं उससे झगडा?

## पाठ 16

### आवश्यकता बोधक संयुक्त क्रिया–'चाहिये', 'होना' और पडना

| | | | |
|---|---|---|---|
| ताकली, मातें | - सिर | फाटि | - पीठ |
| पोट | - पेट | कूरटु | - कमर |
| पिट्टी, पीट | - आटा | कायलोळी | - एक पकवान |
| [1]सांकवु, सांकोवु | - पुल | [1]वर्ष | - साल |
| थोण्टो, पांगळो | - लंगडा | कुरडो | - अन्धा |
| काणसो | - तिरछी दृष्टिवाला | केप्पो | - बहरा |
| मोन्नो | - गूंगा | पोंग | - कूबड |
| हाफ्तो, सप्ताह | - सप्ताह | मासु, म्हयनो, मैनो | - महीना |
| औंदू | - इस साल | पोरूं | - गत साल |
| [1]परारूं | - परगतसाल | एकलोचि | - अकेला |
| आयकुंक | - सुनना | आयकौंक | - सुनाना |
| धावंडावुंक | - दौडाना, चलाना | खरशेवुंक | - थक जाना, हांपना |
| खरशावुंक | - थका देना | जाय | - चाहिये |

नाका (एक.); नाकात (बहु.) – नहीं चाहिये।

**जाय - चाहिये**

ज़रूरत इच्छा और आग्रह प्रकट करने के लिये जैसे हिन्दी में मुख्य क्रिया 'चाहिये' का प्रयोग होता है, वैसे कोंकणी में 'जाय' का प्रयोग होता है। 'नाका' (नहीं चाहिये) इसका निषेधार्थ रूप है। कर्ता हमेशा संप्रदान कारक में आता है। जैसे :–

माका जाय. - मुझको चाहिये।
माकां नाकां. - मुझको नहीं चाहिये।
आमकां दूद जाय. - हमको दूध चाहिये।
तुमकां इतें जाय ? - आपको क्या चाहिये ?
आमका कांय नाका. - हमको कुछ नहीं चाहिये।
तुमकां चाय जायवे ? - क्या, आप को चाय चाहिये।
नाका, आमकां काफ़ी पूरो. - नहीं, हमको काफ़ी बस (है)।
आमगेली भास आमकां जाय. - हमारी भाषा हमको चाहिये।

कोंकणीमें 'जाय' (चाहिये) का प्रयोग प्रायः सहायक क्रिया* रूप में नहीं होता। लेकिन क्रिया के साधारण रूप के अन्तिम का 'का' करके चाहिये का अर्थ निकाला जाता है। जैसे :-

धावुंक - धावंका दौडना चाहिये।
उल्लौंक - उल्लौंका बोलना चाहिये।

कर्ता के साथ एकवचन में 'न' और बहुवचन में 'नी' जोड ा जाता है। जैसे :-

ड्डुवांनी कोंकणी शिकुका (शिकुंक जाय) - बच्चों को कोंकणी सीखनी चाहिये।
ान फायि थांगा वचुका (वचुंक जाय) - रामको कल वहां जाना चाहिये।

क्रिया हमेशा अन्य पुरुष एकवचन में रहती है। इसका

* जब सहायक क्रिया के रूप में 'जाय' का प्रयोग होता है, तब मुख्य क्रिया के धातु अव्यय रूप के साथ इसका प्रयोग होता है। जैसे :—

धावुंक जाय - दौडना चाहिये।
उल्लौंक जाय - बोलना चाहिये।

निषेधार्थ रूप धातु के साधारण रूप के साथ 'नज[1]' जोडकर बनाया जाता है। जैसे :-

करुंक[1] नज. - करना नहीं चाहिये।

येवंचाक नज[1]. - आना नहीं चाहिये।

पीवंचाक नज[1]. - पीना नहीं चाहिये।

धावंचाक नज[1]. - दौडना नहीं चाहिये।

तुवें मेजारि बैसुंक नज. - तुम को मेज़पर बैठना नहीं चाहिये।

ताणें हें फळ खावंचाक नज[1]. - उसको यह फल खाना नहीं चाहिये।

चेरडुवांनी थांगा वचाक नज[1]. - बच्चों को वहाँ जाना नहीं चाहिये।

तुवें उल्लौंचाक नज[1]. - तुम को बोलना नहीं चाहिये।

आमी घरान्तु मलबारी उल्लौंचाक नज[1]. - हम को घर में मलयालम बोलनी नहीं चाहिये।

लेकिन धातु के साथ 'का' लगाकर उसके परे 'नाका' जोडकर जो निषेधार्थ रूप बनाया जाता है, उसका अर्थ कुछ और ही निकलता है।

तुवें वचका नाका - तुमको जाने की ज़रूरत नहीं।

तांणी येवंका नाका - उनको आने की ज़रूरत नहीं।

कोंकणी में मुख्य क्रिया के साधारण रूप के अन्तिम 'क' का 'का' करके उसके साथ 'जावुंक' क्रिया के विभिन्न रूप जोडकर आवश्यकता बोधक संयुक्त क्रिया बनायी जाती है। जैसे :-

माका थांगा वचुका जाता - मुझे वहाँ जाना पडता है।

मकां थांगा वचुका जालें. - हमको वहाँ जाना पडा।
का हांगा येवंका जातलें. - उसको यहाँ आना पडेगा।

सहायक क्रिया के लिंग वचन कर्म के अनुसार बदलते हैं।
:—

। रोंटी खावंका जातली. - तुमको रोटी खानी पडेगी।
। आम्बो खावंका जातलो. - तुमको आम खाना पडेगा।

इसका निषेधार्थ रूप 'जावुंक' क्रिया के विभिन्न काल के
धार्थ रूप जोडकर बनाये जाते हैं। जैसे :—

का थांगा वचुका जायना. - मुझे वहाँ जाना नहीं पडता।
मकां थांगा वचुका जालेंना. - हमको वहाँ जाना नहीं पडा।
का हांगा येवंका जावंचीना. - उसको यहाँ आना नहीं पडेगा।

कोंकणी में मुख्या क्रिया के साधारण रूप के साथ 'आसुंक'
ता) क्रिया के विभिन्न काल के रूप जोड कर भी आवश्यकता
क संयुक्त क्रिया बनायी जाती है। जैसे :—

का थांगा वचाक आसा (वचा आसा) - मुझे वहाँ जाना है।

का थांगा वचाक आसतलें (वचा आसतलें) - मुझे वहाँ जाना होगा।

का थांगा वचक आसलें (वचा आसलें) - मुझे वहाँ जाना था।

'आसुंक' क्रिया के विभिन्न निषेधार्थ रूप जोड कर इस क्रिया
निषेधार्थ रूप बनाया जाता है। जैसे :—

का थांगा वचाक ना (वचाना) - मुझे वहाँ जाना नहीं है।

का थांगा वचाक आसना (वचा आसना) - मुझे वहाँ जाना न होगा।

माका थांगा वचाक नासलें (वचा ना आसलें) } - मुझे वहाँ जाना नहीं था ।

'होना' और 'पडना' के प्रयोग में हिन्दी में जो अर्थ-भेद है वही कोंकणी में भी है ।

## वाक्य

| | |
|---|---|
| तांकां कितें जाय म्हणु निम्मंगि. | पूछो कि उनको क्या चाहिये । |
| आमकां कांय नाका म्हणु सांग. | कहो कि हमको कुछ नहीं चाहिये। |
| तांकां दोनि आम्बे जाय. | उनको दो आम चाहिये । |
| रामाक पिवंचाक दूद जाय. | रामको पीने दूध चाहिये । |
| तुमी हिन्दी वाचका. | तुम को हिन्दी पढनी चाहिये । |
| तांणी फायि हांगा येवंका. | उनको कल यहाँ आना चाहिये। |
| ताणें हें काम करका नाका. | उसको यह काम करना नहीं चाहिये। (करने की ज़रूरत नहीं) |
| तुवें फायि थांगा वचाक नज. | तुमको कल वहाँ जाना नहीं चाहिये । |
| *माका फायि (फाय) काळेजान्तु वचका. | मुझको कल कालेज जाना चाहिये । |
| तुवें बरप बरोंका. | तुम को पत्र लिखना चाहिये । |
| तुका उतूले मनीष जाय ? | तुमको कितने आदमी चाहिये ? |
| तुवें कूडान्तु वचका आसिलें. | तुमको कमरे में जाना चाहिये था । |
| आमी फट्टि साँगुक नज. | हम को झूठ नहीं बोलना चाहिये । |

* जब कर्ता का प्रयोग संप्रदान कारक में होता है, तब केवल इच्छा ही प्रकट की जाती है। 'अनिवार्यता' का बोध नहीं होता ।

| | |
|---|---|
| काागतारि तुगेले नांव बरवंका. | तुम को इस कागज़ पर अपना नाम लिखना चाहिये। |
| खब्बर एकदम पेटौंका. | तुम को यह खबर एकदम भेजना चाहिये। |
| ीं पुस्तकां नाकात. | उनको ये किताबें नहीं चाहिये। |
| थम माजेलागि निमगुका आसलें. | उसको पहले मुझसे पूछना चाहिये था। |
| चेरडुवांनी सकाळीं पांच वरांरि उट्टावंका. | सब बच्चों को सबेरे पाँच बजे उठना चाहिये। |

ी में अनुवाद कीजिये :—

तुम को क्या चाहिये ? तुम को कोंकणी सीखनी चाहिये। कल सबेरे यहाँ आना चाहिये था। यह काम बहुत ज़रूरी को फौरन करना चाहिये। हमको यहाँ दस बजे आना था। कल आपको यह चिट्ठी लिखनी चाहिये थी। आप साल छुट्टी पर जाना नहीं चाहिये। हमको रोज़ छे बजे चाहिये। मुझको पंडितजी को देखना चाहिये। हमको में प्रथम श्रेणी में पास होना चाहिये। तुमको कितने फल ? हमको हमेशा सच बोलना चाहिये। हम को आपस में ा नहीं चाहिये। हमको अपनी माँ को प्यार करना चाहिये। आज घर नहीं जाना चाहिये। आपको ठंडा पानी पीना ाहिये।

## पाठ 17

## शक्ति बोधक संयुक्त क्रिया–'सकना'

| | | | |
|---|---|---|---|
| जायत जाल्यारि (जाल्यार) | - हो सके तो | हांवें उल्लैलेलें (सांगिल्लें) | - मेरी बात |
| ताणें उल्लैलेलें (सांगिल्लें) | - उसकी बात | तुवें उल्लैलेलें (सांगिल्लें) | - तुम्हारी बा |
| जायना जाल्यारि | - हो न सके तो | सीत | - भात |
| पेज | - कांजी (gruel) | वोरवु (वोरोवु) | - चावल |
| खेळु | - खिलौना | भात | - धान |
| मान्दुरी, मान्दूरि | - चटाई | रूकु | - पेड |
| मोल | - मूल्य, दाम | भांडि | - गाडी |
| तळें | - तालाब | बांयि (बांयं) | - कुआं |
| तळयि | - बडा तालाब | सान्त | - बाज़ार |
| आंगडि | - दूकान | वाडो | - गली |
| काचेरि | - कचहरी | भायर सरुंक | - रवाना होन |

कोंकणी में मुख्य क्रिया के साधारण रूप के साथ 'जावुंक' क्रिय के विभिन्न रूप ज़ोडकर शक्ति-बोधक संयुक्त क्रिया बनाई जाती है

जैसे :— खावंचाक (खावुंक) जाता – खा सकता है ।
पीवंचाक (पीवुंक) जाता – पी सकता है ।
पीवंचाक (पीवुंक) जालें – पी सका ।

वाक्य में कर्ता हमेशा संप्रदान या अपादान कारक में रहत है और क्रिया अन्य पुरुष एकवचन में रहती है । जैसे :—

ाका (माजान) धावंचाक जाता – मैं दौड सकता हूँ।
ामकां (आमचान) उल्लौंचाक जाता – हम बोल सकते हैं।
ामान (रामाचान) शीकुंक जातलें – राम सीख सकेगा।
ामकां (आमचान) कोंकणी शीकुंक जालें – हम कोंकणी सीख सके।

इसका निषेधार्थ रूप 'जावुंक' क्रिया के निषेधार्थ रूप जोड
ाया जाता है। इसके स्थान पर 'नज' जोडकर भी इसका
र्थ रूप बनाया जाता है। जैसे :—

ांगा येवंचाक जालेना – वह यहां आ नहीं सका।
धावंचाक जायना – मैं दौड नहीं सकता।
उल्लौंचाक जावंचीना – वह बोल नहीं सकेगा।
नज – मुझसे न हो सकता।
जायत – मुझसे हो सकता है।
धावंचाक नज – मैं दौड नहीं सकता।

## वाक्य

| | |
|---|---|
| इतें करका ? | तुमको क्या करना चाहिये ? |
| कोंकणी शिकका. | हमको कोंकणी सीखनी चाहिये। |
| ोटी खांवका (खावुंक जाय). | उसको रोटी खानी चाहिये। |
| औंदू माद्रासाक वचाक जावना. | राम इस साल मद्रास जा नहीं सकेगा। |
| का जाप सांगका. (सांगुंक जाय) | तुमको उसे जवाब देना चाहिये। |

| | |
|---|---|
| रामान उल्लौंका नाका. | राम को बोलना नहीं चाहिये । |
| ताणें हांगा येवंका जालें. | उसको यहाँ आना पडा । |
| माका हिन्दी शिकुका जातली. | मुझे हिन्दी सीखनी पडेगी । |
| तुमकां आमकां सांकोवु दाकौंका जावना. | आपको हमें पुल न दिखाना पडेगा |
| सीतेचान आज थांगा बैसुक नज[1]. | सीता आज वहाँ बैठ नहीं सकती |
| तुजान फाय हांगा येवंचाक जातलेंवे ? | क्या, तुम कल यहाँ आ सकोगे |
| माजान आज हो बूक[1] व्हरुक जावना. | मैं आज यह किताब ले जा नहीं सकूँगा |
| हें माजान जायना. | यह मुझसे न हो सकता । |
| माका ताका देकुका. | मुझे उसे देखना चाहिये । |
| माका जाप दिवंचाक जायना. | मैं जवाब नहीं दे सकता । |
| तुजान हो आम्बो खावंचाक जातलेंवे ? | क्या, तुम यह आम खा सकोगे |
| ना, माजान खावंचाक जावना. | नहीं- मैं खा नहीं सकूँगा । |
| तुमचान तांकां रामालें घर दाकौंचाक जातलेंवे ? | क्या, आप उनको राम का घर दिखा सकेंगे |
| माजान जातलें, हांव दाकैन. | मुझसे हो सकेगा, मैं दिखाऊँगा |
| आमी तांकां घर दाकौन दीवूं. | हम उनको घर दिखा देंगे । |
| आमचान धारार धावंचाक नज[1]. | हम जल्दी दौड नहीं सकते । |

कोंकणी में अनुवाद कीजिये :—

तुम को क्या चाहिये ? हम को हिन्दी सीखनी चाहिये उनको यह काम जल्दी करना चाहिये । राम को आज वहाँ जान

ाहिये। लडकियों को दस रोटियाँ खानी चाहिये। उनको देर करके सोना नहीं चाहिये। मुझको वहाँ जाकर उससे ा पडेगा। हम को कल सबेरे सवा चार बजे रवाना होकर जे कालेज पहुँचना पडेगा। आज शाम मुझे वहाँ जाना पडा। ांकणी बोल नहीं सकता। वह हिन्दी समझ सकता है। मैं लिख और पढ सकता हूँ। हो सके तो, समय पर आओ। या हो सकता है? कुछ नहीं हो सकता। मैं आप के साथ ल खेल नहीं सकता। क्या, आप मुझे एक कहानी सुना हैं? हो सके तो, मेरेलिये एक खिलौना लाना। तुम यहाँ पुल देख सकते हो? वह मेरी बात समझ नहीं सका। हम बा नहीं सके। हम उस सवाल का जवाब दे नहीं सके।

---

## पाठ 18

### ता बोधक संयुक्त क्रिया - 'चुकना' और आरंभ बोधक संयुक्त क्रिया - 'लगना'

| | | | |
|---|---|---|---|
| | - सजा | येवंचें वर्ष | - अगला साल |
| देवळ | - मन्दिर | देवळी | - छोटा मन्दिर |
| | - टोकरा | खोट्टूळ | - टोकरी |
| डु | - उजाला | एकेकलो | - हर एक, एक एक |
| | - कारण | खोडो | - सजा |
| | - आरभ | जळुंक | - जलना |
| | - जलाना | लासुंक | - दागना, जलाना |

| | | | |
|---|---|---|---|
| उडौंक | - फेंकना | हासुंक | - हंसना |
| आरंभु जावुंक | - आरंभ होना | आरंभु करुंक | - आरंभ करना |
| खावनु जावुंक | - खा चुकना | पीवनु जावुंक | - पी चुकना |
| खावुंक लागुंक | - खाने लगना | पीवुंक लागुंक | - पीने लगना |
| गादो | - खेत, कहावत | सोवो | - गाली |
| तान | - प्यास | | |

कोंकणी में मुख्य क्रिया के पूर्वकालिक कृदन्त के साथ 'जावुंक' क्रिया के विभिन्न रूप लगाने से समाप्ति बोधक या पूर्णताबोधक क्रिया बनती है । जैसे :–

तागेलें खावनु (खावून) जाता. - वह खा चुकता है ।
आमगेलें पीवनु (पीवून) जालें. - हम पी चुके ।
तुमगेलें शिक्कूनु जालेंवे ? - तुम सीख चुके ?

यहाँ खावनु, पीवनु, शिक्कूनु–इनका प्रयोग संज्ञा के समान हुआ है । कर्ता हमेशा नपुंसकलिंग, संबन्ध कारक में रहता है । 'जावुंक' क्रिया का रूप कर्म के लिंग वचन के अनुसार बदलता है । जैसे :–

*तागेली काप्पि पीवनु जाली. - वह काफ़ी पी चुका ।
आमगेलो बूकु वाचूनु जालो. - हम किताब पढ चुके ।

'जावुंक' क्रिया का निषेधार्थ रूप जोडकर इस क्रिया का निषेधार्थ रूप बनाया जाता है । जैसे :–

तागेलें खावनु जालेना. - वह खा नहीं चुका ।
तागेली काप्पि पीवनु जालीना. - वह काफ़ी पी नहीं चुका ।

* यहाँ कर्ता का संबन्ध कारक रूप विशेषण के समान प्रयुक्त होता है ।

कोंकणी में मुख्य क्रिया के साधारण रूप के साथ 'लागुंक'
ा के विभिन्न रूप जोड देने से आरंभ बोधक संयुक्त क्रिया
ी है। जैसे :–

ेळुंक लागता. - वह खेलने लगता है।

थाकून रामु हिन्दी शीकुंक लागतलो. - कल से राम हिन्दी सीखने लगेगा।

मास फूडे थाकून सीता कोंकणी वाचुंक लागली. - तीन महीने पहले से ही सीता कोंकणी पढने लगी।

ातांचि खावंचाक लागतलो. - वह अभी खाने लगेगा।

'लागुंक' क्रिया के निषेधार्थ रूप जोडकर इस संयुक्त क्रिया
निषेधार्थ रूप बनाया जाता है। जैसे :–

ाचुंक लागना. - वह पढने नहीं लगता।

ाचुंक लागलेनाति. - वे पढने नहीं लगे।

ी वाचुंक लागचीना. - वे पढने नहीं लगेंगे।

ापकु पाठ शीकौंचाक लागना. - अध्यापक पाठ पढाने नहीं लगता।

## वाक्य

| | |
|---|---|
| ारांरि आमगेलें खावनु जातलें. | दस बजे हम खा चुकेंगे। |
| येवंचे फूडे आमगेलें वाचून जालें. | तुम्हारे आने से पहले हम पढ चुके। |
| म केन्ना करनु (करुन) जातलें? | यह काम कब कर चुकेगा ? |
| ी चाय पीवनु जालीवे ? | क्या, वे चाय पी चुके ? |
| लें सामान व्हरनु जालेंवे ? | तुम सामान ले जा चुके ? |

| | |
|---|---|
| गाद्यां थाकून भात हाणु (हाडून) जालें. | खेत से धान ला चुका। |
| जेवण जालें. | खाना हो चुका। |
| जांवचें जालें. | जो होना था, हो चुका। |
| तें चेरडूं रोडुंक (रडुंक) लागता. | वब बच्चा रोने लगता है। |
| ती रोडुंक लागली. | वह रोने लगी। |
| ते खावुंक लागले. | वे खाने लगे। |
| तूं खंय वचाक लागलो? | तुम कहाँ जाने लगे? |
| ताणें सांगलें आयकूनु हांव हासुंक लागलों. | उसका कहना सुनकर मैं हंस लगा |
| पावसु पडुंक लागलो. | पानी बरसने लगा। |
| तो आम्बो खावुंक लागलो. | वह आम खाने लगा। |
| रामान आज थांगा वचाक नज. | राम को आज वहाँ जाना नहीं चाहिये |
| रामाचान आज थांगा वचाक नज. | राम आज वहाँ जा नहीं सकता |
| तांणी आतां कोंकणी वाचुंक नज. | उनको अब कोंकणी पढनी नहीं चाहिये |
| तांचान आतां कोंकणी वाचुंक नज. | वे अब कोंकणी पढ़ नहीं सकते। |

कोंकणी में अनुवाद कीजिये :—

वह खाना खा चुका। क्या, वह लिख चुका? हाँ, वह लिख चुका। क्या, तुम पढ़ चुके? उसने अपना काम खतम नहीं किया। हम आठ बजे हिन्दी पाठ सीख चुके। यह काम कब हो चुकेगा? वह पाठ लिख चुका। वह पानी बाहर फेंक चुका।

ह शहर देख चुके। तुम कल से यह काम करने लगोगे।
गडने लगा। तुम कब कोंकणी सीखने लगोगे? वह अंग्रेज़ी
लगा। मैं कब कोंकणी समझने लगूँगा? तुम थोडे दिनों
दी पढने लगोगे। वे दफ़्तर में काम करने लगे। तुम यह
कब सीखने लगोगे? वे एक दूसरे को गालियाँ देने लगे।
ो चिट्ठी लिखने में रोज़ दो घंटे लगते हैं। मुझको भूख
। तुम को प्यास लगी।

तुम को कल सबेरे यहाँ आना चाहिये। उनको यह काम
पडेगा। हम को परसों उनके घर जाना पडेगा। उनको
*हमारे यहाँ आना पडेगा। राम को कृष्ण के यहाँ बैठना
। क्या, तुम आज सिनेमा जा सकते हो? क्या, तुम रास्ता देख
हो? मैं नहीं आ सकता। क्या, तुम अंग्रेज़ी सीख सकते हो?
ल्दी चल नहीं सकता क्योंकि वह लंगडा है। मैं इतनी दूर
हीं सकता। तुम मुझको यह बता सकते हो कि वह कहाँ
है? क्या, मैं तुम्हारेलिये कुछ कर सकता हूँ?

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| रे यहाँ | – आमगे थंय (आमगेर) | मेरे यहाँ | – मागे थंय (मागेर) |
| के यहाँ | – रामा थंय (रामागेर) | तुम्हारे यहाँ | – तुगे थंय (तुगेर) |
| के यहाँ | – सीते थंय (सीतेगेर) | आप के यहाँ | – तुमगे थंय (तुमगेर) |

## पाठ 19

### जानता हूं – 'जाण' और नहीं जानता – 'नेण' का प्रयोग

| | | | |
|---|---|---|---|
| मशीद | - मसजिद | गिरायक | - ग्राहक |
| फटवण | - धोखा | साळ | - साही (porcupir |
| सेजारी | - पडोसी | सेजार | - पडोस |
| गरज | - ज़रूरत | मानगें, सिसरि | - मगर |
| हुकुम | - हुकुम | वोत | - धूप |
| सोदु | - तलाश | माप | - नाप, माफ़ |
| चाम | - चमडा | सालि | - खाल |
| हारि | - हार (defeat) | जोडि | - जोडी |
| भाडें | - किराया | सौकापोळि | - साबुन |
| लाळ | - लार | नित्तू | - थूक |
| मेण | - मोम | वाति | - बत्ती |
| मत, अभिप्रायु | - अभिप्राय | नातु | - पौत्र |
| खान्दो | - डाल (N.) | मूगु | - मूँग |
| कूरु | - निशाना | बोरें, बरें, चांग | - अच्छा (adv.) |
| देरु | - देवर | बाकुल | - बिलाव |
| बारीक | - बारीक | पोटयो | - पेटू |
| इगराज | - गिरिजा | कंकण | - कंकण |
| जिकुंक | - जीतना | हारवुंक | - हारना |
| आधारुंक | - मदद देना | सोवुंक, गाळावुंक | - गाली देना |
| फटौंक | - धोखा देना | फटवुंक | - धोखा खाना |

| | | | |
|---|---|---|---|
| | - मानना (agree) | मापुंक | - नापना |
| | - तलाश करना | देकून धरुंक | - मालूम करना |
| | - गिनना | हारि खावुंक | - हार खाना |
| , ावुंक | - जानना | नेणुंक, नेणं जावुंक, नक्लो जावुंक | - न जानना |

'जानना' के अर्थ में कोंकणी में दो क्रियायें होती हैं । अलग अलग निपेधार्थ रूप भी होते हैं । लेकिन इन में भिन्न-कालों के क्रिया-रूप बनाने के लिये 'जाणं जावुंक' और 'नेणं' रूप ही प्रयुक्त होते हैं । वर्तमान काल में केवल 'जाणं' नेणं' रूपों का ही प्रयोग होता है । 'जावुंक' छोड दिया है । जैसे :–

## वर्तमान काल

| एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|
| ंव जाणं | - मैं जानता हूँ | आमी जाणात | - हम जानते हैं |
| ूं जाणं | तू जानता है, तुम जानते हो | तुमी जाणात | - आप जानते हैं |
| ो / ी / ं जाणं | वह जानता है ते / वह जानती है त्यो / वह जानता है तीं | जाणात | वे जानते हैं / वे जानती हैं / वे जानते हैं |

## निषेधार्थ रूप

| | एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|---|
| उ० | हांव नेण | मैं नहीं जानता | अमी नेणात | हम नहीं जानते |
| म० | तूं नेण | तू नहीं जानता / तुम नहीं जानते | तुमी नेणात | आप नहीं जानते |
| अ० | तो नेण | वह नहीं जानता | ते नेणात | वे नहीं जानते |
| | ती नेण | वह नहीं जानती | त्यो नेणात | वे नहीं जानतीं |
| | तें नेण | वह नहीं जानता | तीं नेणात | वे नहीं जानते |

इस क्रिया के दूसरे काल 'आसुंक' या 'जावुंक' क्रिया की सहायता से बनते हैं। जैसे :—

## भविष्यत काल

| | एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|---|
| उ० | हांव जाण आसतलों / जाण जातलों | मैं जानूंगा | आमी जाण आसतले / जाण जातले | हम जानेंगे |
| म० | तूं जाण आसतलो / जाण जातलो | तू जानेगा, तुम जानोगे | तुमी जाण आसतले / जाण जातले | आप जानेंगे |
| | तो जाण आसतलो / जाण जातलो | वह जानेगा | ते जाण आसतले / जाण जातले | वे जानेंगे |
| अ० | ती जाण आसतली / जाण जातली | वह जानेगी | त्यो जाण आसतल्यो / जाण जातल्यो | वे जानेंगी |
| | तें जाण आसतलें / जाण जातलें | वह जानेगा | तीं जाण आसतलीं / जाण जातलीं | वे जानेंगे |

## निषेधार्थ रूप

| | एकवचन | | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|---|---|
| वें | जाण आसचीना<br>जाण जावंचीना<br>या<br>जावना | मैं नहीं जानूंगा | आमी | जाण आसचीना<br>जाण जावंचीना | हम नहीं जानेंगे |
| व | नेण आसतलों<br>नेण जातलों | मैं नहीं जानूंगा | आमी | नेण आसतले<br>नेण जातले | |

इसी तरह दूसरे रूप भी बनाये जा सकते हैं।

## भूतकाल

| | एकवचन | | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|---|---|
| हांव | जाण आसलों<br>जाण जालों | मैं ने जाना | आमी | जाण आसले<br>जाण जाले | हम ने जाना |
| तूं | जाण आसलो<br>जाण जालो | तू ने जाना<br>तुम ने जाना | तुमी | जाण आसले<br>जाण जाले | आप ने जाना |
| तो | जाण आसलो<br>जाण जालो | उसने जाना | ते | जाण आसले<br>जाण जाले | उन्होंने जाना |
| ती | जाण आसली<br>जाण जाली | उसने जाना (स्त्री.) | त्यो | जाण आसल्यो<br>जाण जाल्यो | उन्होंने जाना (स्त्री.) |
| तें | जाण आसलें<br>जाण जालें | उसने जाना (नपु.) | तीं | जाण आसलीं<br>जाण जालीं | उन्होंने जाना (नपु.) |

## निषेधार्थ रूप

| एकवचन | | | बहुवचन | | |
|---|---|---|---|---|---|
| हांव | नेण आसलों<br>नेण जालों | मैंने नहीं जाना | आमी | नेण आसले<br>नेण जाले | हमने नहीं जाना |

‘जाण’ के स्थान पर ‘नेण’ का प्रयोग करके इसका निषेधार्थ रूप बनाया जाता है। जैसे :–

आदि

### वाक्य

| | |
|---|---|
| तो कोण म्हणु हांव नेण. | मैं नहीं जानता कि वह कौन है। |
| तो चोरु म्हणु हांव जाण. | मैं जानता हूँ कि वह चोर है। |
| फायि थांगा वचूनु हांव तें जाण जायन. | कल वहाँ जाकर मैं वह जानूंगा। |
| तुमी जाण जालेवे ? | क्या आपने जाना ? |
| तो कोंकणी जाणवें ? | क्या वह कोंकणी जानता है ? |
| ताका कोंकणी कळता. | उसको कोंकणी मालूम है। |
| हाका हिन्दी येना. | इसको हिन्दी नहीं आती। |
| माका जाय जलें. | मुझे ज़रूरत पडी। |
| तो तुका हांगा इत्याक येबंचाक दीना ? | वह तुमको यहाँ क्यों आने नहीं देता ? |
| ताका औंन्दु शुट्टेर वचाक दिवना. | उसको इस साल छुट्टी पर जाने नहीं देंगे। |
| ह्यो व्हाणों चांग्यो न्हंय. | ये जूते अच्छे नहीं है। |

| | |
|---|---|
| चाम बाल्लाव. | इनका चमडा खराब (है)। |
| ुस्तकां मोयि. | वे पुस्तकें गिनो। |
| ागेलें घर जाणवे ? | क्या तुम उसका घर जानते हो ? |
| ांय राबता म्हणु हांव नेण. | मैं नहीं जानता कि वह कहां रहता है। |
| न हें काम केन्ना करुंक जातलें ? | तुम यह काम कब कर सकोगे ? |
| ान आमकां वरां सांगुंक जातावे ? | आप हम को समय बता सकते हैं ? |
| मिग्गेलें काम धा वरां फूडे करुंक लागना. | मैं अपना काम दस बजे से पहले करने नहीं लगता। |
| लागि कितलीं पुस्तकां आसात ? | तुम्हारे पास कितनी पुस्तकें हैं ? |
| तुग्गेले बगेक लुगट घेवूंवे ? | मैं तुम्हारे लिये कपडा खरीदूँ या मंगावूँ ? |
| कां कालि चाप्पाती खावंका जाली. | हमको कल चपाती खानी पडी। |

णी में अनुवाद कीजिये :—

क्या तुम अंग्रेज़ी जानते हो ? नहीं, मै अंग्रेज़ी नहीं जानता। तुमको हिन्दी मालूम है ? हाँ, मुझे हिन्दी अच्छी तरह म है। क्या, वे उनको जानते हैं ? हां, वे ज़रूर उनको ते हैं। वह आदमी यहां किसी को नहीं जानता। मैं ने नहीं कि वह तुम्हारा भाई है। तुम जानते हो कि वह कौन है कहां से आया है ? हम नहीं जानते कि उसके मां-बाप नहीं हैं। आप मोटोर चला सकते हैं ? तुम दस तक गिन सकते हो ? आदमी हिन्दी सीख चुका। दुश्मन हार खाकर भागने लगा।

हम आग जला चुके । हम को कल वहां जाना है । मालूम क कि मेरी कलम कहाँ है । तुम इस घर को क्या किराया देते हो यह मोम बत्ती अच्छी तरह नहीं जलती । लक्ष्मण सीता देवर है । दशरथ और कौसल्या राम के माँ-बाप हैं । तुम य टूटा बरतन क्यों लाये हो ? मैं अगले साल विलायत जा चाहता हूँ । ईसाई लोग गिरजे में जाकर प्रार्थना करते हैं ।

---

## पाठ 20

### 'होना' (to have) 'आसुंक' का प्रयोग

| | | | |
|---|---|---|---|
| हींडु | - झुंड, भीड | मडतेल | - हथौडा |
| खीळो | - कील | तापु | - बुखार |
| भरकूण | - सर्दी, जुकाम | भूइं | - ज़मीन |
| दूकि, दुक्की | - दर्द | कपाल | - माथा, भाग्य |
| फुरसत | - फ़ुरसत | दामु-दुड्डु | - दौलत |
| आचारु | - दस्तूर | कम्बळि | - कम्बल |
| नीद | - नींद | कूळार | - मैंके का घर |
| असलो | - ऐसा | तसलो | - वैसा |
| कसलो | - कैसा | होचि | - यही |
| एकमेकाक | - एक दूसरे को | अमको | - अमुक |
| कोणकोण | - कौन-कौन | जैतो | - कई, बहुत |
| मातशी | - ज़रा | भैलो | - बाहर का |

## क' (होना) क्रिया के कुछ विशेष प्रयोग

| | |
|---|---|
| लागि (माजे कडेन) दोनि रुपया आसात. | - मेरे पास दो रुपये हैं। |
| पुस्तक तुमचे कडेन (तुमचे लागि) आसावे ? | - मेरी पुस्तक तुम्हारे पास है ? |
| कितलों वर्सां आसात ? | - तुम्हारी उम्र क्या है ? |
| बीस वर्सां आसात. | - मेरी उम्र बीस साल की है। |
| आजि तापु आसा. | - मुझे आज बुखार है। |
| ी एकि भयणि मद्रासाक आसा. | - मेरी एक बहन मद्रास में है। |
| लागि त्या दीसु पैसो नासिलो. | - हमारे पास उस दिन पैसा नहीं था। |
| राकडे (घरकडे) आसतलेवे ? | - आप घर पर होंगे ? |
| लागि सिगरेट ना. | - उनके पास सिगरट नहीं। |
| डाक जन्नेरल ना. | - इस कमरे में खिडकी नहीं। |

### वाक्य

| | |
|---|---|
| तापु आसा. | आप को बुखार है। |
| दूकि ना. | उसको दर्द नहीं। |
| मात्यान्तु दुक्की आसा. | मुझे सिर-दर्द है। |
| हिन्दी पुस्तक तुमचे कडेन आसावे ? | क्या, मेरी हिन्दी पुस्तक तुम्हारे पास है ? |
| लागि कांय ना. | उनके पास कुछ नहीं। |
| चेरडूवां आसातवे ? | तुम्हारे बच्चें हैं ? |
| ागि लुगट ना. | उनके पास कपडा नहीं। |

| | |
|---|---|
| तांचे कडेन दोनि कम्बळयो आसात. | उनके पास दो कम्बल हैं। |
| ह्या कूडाक कवड ना. | इस कमरे में दरवाज़ा नहीं। |
| तुका माजे लागि कितें काम? | तुमको मेरे साथ क्या काम? |
| माका फुरसत ना. | मुझे फ़ुरसत नहीं। |
| त्या मनुष्याक आजि कांय काम ना. | उस आदमी को आज कुछ का<br>नहीं। |
| ताका एकुची पायु आसा. | उसके एक ही पैर है। |
| आमकां हांगा भूइं ना. | हम को यहाँ ज़मीन नहीं है। |
| सीतेक जैतो दुड्डु आसलो. | सीता के पास बहुत धन था। |

कोंकणी में अनुवाद कीजिये :—

सिपाहियों के पास तलवार होती है। मास्टरों के पा किताबें होती हैं। तुम्हारे कितने भाई हैं? उसके पास चार गा हैं। राम के पास पैसा नहीं था। इस फोटो में कौन-कौन ख हैं? इस कागज़ में कितने रंग हैं? दूकानदार के पास बहुत सामा है। तुम्हारे क्लास में कितने लडके हैं? तुम को क्या बीमारी है इस कमरे में हवा गरम है। आपको कल फ़ुरसत होगी? उस एक हाथ है। वह आज सबेरे अकेले अपने घर गया। राम पास बहुत पैसा है। इस बाक्स में मेरे कपडे हैं। दवात में स्याह है। राम की तीन बहनें थीं। आदमी के दो कान और द आँखें होते हैं।

## उक्ति भेद—Direct and Indirect Narration

| | | | |
|---|---|---|---|
| क | - शादी | जाति | - जात |
| ल | - वधू | व्होरेतु | - वर |
| ा | - बारात | व्होर | - वर-वधू |
| मीरें | - कालो मिर्च | मीरी | - सिकुडन |
| | - उदाहरण केलिये | बुब्बु | - बीमारी |
| | - सन्दूकचा | पेट्टूळ | - सन्दूकची |
| | - पकवान | सूव | - सूई |
| ल | - कर्णपट | पाटलो | - भूत, गत |
| | - हटना, खतम होना | सारुंक | - खतम करना |
| करुंक | - सेवा करना, नौकरी करना | धूर सरुंक | - हट जाना |
| क | - परिचित होना | जाय जावुंक | - ज़रूरत पडना |
| ारुंक | - शोर मचाना | रोडुंक | - रोना |

### ेद

उक्ति प्रकाश के दो भेद हैं। जब हम वक्ता के वक्तव्य को शब्दों में ज्यों का त्यों प्रकट करते हैं, तब 'प्रत्यक्ष उक्ति' है। जैसे :—

सांगलें—"हांव फायि मद्रासाक वतलों."

= राम ने कहा—"मैं कल मद्रास जावूंगा।"

ह्ळ्ळें—"हांव येतां." = उसने कहा—"मैं आता हूँ।"

लेकिन वक्ता का वक्तव्य और कोई प्रकट करे तो वह 'परोक्ष उक्ति' है। जैसे :—

तो येता म्हणु रामान सांगलें. = राम ने कहा कि वह आता है

तो फायि थांगा वतलो म्हणु रामान म्हळ्ळें. = राम ने कहा कि वह कल वहाँ जायेगा

कोंकणी में परोक्ष उक्ति का प्रयोग होता है। इसमें संज्ञा उपवाक्य पहले और मुख्य उपवाक्य बाद में आता है। योजक 'म्हणु' (कि) का प्रयोग दोनों के बीच में होता है। उदाहरण ऊपर दिये गये हैं।

## वाक्य

| | |
|---|---|
| मागेलो भाउ भित्तरि आसावे म्हणु ताणें माजेलागि निमगीलें ? | उसने मुझसे पूछा कि मेरा भाई अन्दर है ? |
| ताजान हें काम करुंक जायतवे म्हणु ताका विचारि. | उससे पूछो कि वह यह काम कर सकेगा |
| तागेल्या पुताक इतें जाय म्हणु ताजे लागि नींगि ? | उससे पूछो कि उसके पुत्रको क्या चाहिये |
| हांवे तुगेली चीटि पेट्टेयलीना म्हणु ताणें माजे लागि सांगलें. | उसने मुझसे कहा कि मैंने तुम्हारी चिट्ठी नहीं भेजी |
| हांव खंय राबता आनी मागेलें नांव इतें म्हणु ताणें माका विचारलें ? | उसने मुझसे पूछा कि तुम कहाँ रहते हो और तुम्हारा नाम क्या है |
| बोब मारनाका म्हणु ताका सांग. | उससे कहो कि वह शोर न करे |
| तो हांगा नवो आनी ताका हांगाची भास कळना म्हणु ताणें तुका सांगलेंवे ? | क्या, उसने तुमसे कहा कि वह यहाँ नया है और उसको यहाँ की भाषा मालूम नहीं |

ी में अनुवाद कीजिये :—

सीता से पूछो कि वह कल यहाँ आयेगी कि नहीं। लडके ी कि उसके मास्टर आज न आयेंगे। वह कहती थी कि वह की भाषा नहीं जानती है। विद्यार्थी ने कहा कि वह पुस्तक र भूल गया। बीमार कहता है कि उसको भूख लगी है। विद्यार्थियों से कहा कि वे पाठ अच्छी तरह पढें। उससे कहो ह अन्दर न आये, बाहर खडा रहे। यह मालूम करो कि विवाह हो चुका है कि नहीं। उस आदमी से कहो कि पत्नी बीमार है। अध्यापक ने विद्यार्थी से पूछा कि तुम सीखते हो? उसने मुझसे पूछा कि मैं कहाँ रहता हूँ और ाम क्या है? उससे कहो कि वह जल्दी हिन्दी सीखे।

---

## पाठ 22

## प्रेरणार्थक क्रियायें

| | | | |
|---|---|---|---|
| | - जखम | विमान | - हवाई जहाज़ |
| बाळ | - शिशु | फाव | - लायक |
| | - वापस | बाब | - श्रीमान |
| | - श्रीमती | खोरें | - खुदाली |
| | - माम | आपप्पा | - चाचा |
| | - चाची | मांयि | - मामी |
| | - हरिजन | पाप | - पाप |
| | | पाड्क | - बछडा |

| | | | |
|---|---|---|---|
| थापट | - चपत | फळें | - तख्ता (plank) |
| फळारु | - लघु भक्षण | फाफराचो | - लात |
| लैलांव | - नीलाम | बान्धुक | - बान्धना |
| तुकुंक | - तोलना | सीवुंक | - सीना |
| न्हावुंक | - नहाना | पाडुंक | - फल तोडना |

प्रेरणार्थक क्रिया से यह जाना जाता है कि कर्ता, क्रिया स्वयं न करके किसी दूसरे को उसके करने की प्रेरणा देता है। जिसे प्रेरणा दी जाती है उसे प्रेरित कर्ता कहते हैं। कोंकणी मे अकारान्त धातुओं के साथ 'ऐ' लगाकर प्रेरणार्थक धातु बनायी जाती है। बाकी धातुओं के साथ अकसर 'वै' जोड दिया जाता है।

| मूल धातु | प्रेरणार्थक धातु |
|---|---|
| कर | करै |
| देंव | देंवै |
| चड | चडै |
| बैस | बैसै |
| सोड | सोडै |
| जेव | जेवै |
| मार | मारै |
| जिक | जिकै |
| चाब | चाबै |
| लेंव | लेंवै |
| खा | खावै |

